राष्ट्रभारती
लोकोदय ग्रन्थमाला : ग्रन्थांक : 338
पहला संस्करण : 1972
दूसरा संस्करण : 1987

स्मृति सत्ता भविष्यत्
तथा अन्य श्रेष्ठ कविताएँ
(कविता)
विष्णु दे

मूल्य : 48.00

प्रकाशक
भारतीय ज्ञानपीठ
18, इन्स्टीट्यूशनल एरिया,
लोदी रोड, नई दिल्ली-110003

मुद्रक
पूजा प्रेस
नवीन शाहदरा, दिल्ली-32





SMRITI SATTA BHAVISHYAT TATHA ANYA SHRESHTHA KAVITAYEN (Poems) by Vishnu Dey. Published by Bharatiya Jnanpith, 18, Institutional Area, Lodi Road, New Delhi-110003. Printed at Pooja Press, Naveen Shahdara, Delhi-110032. Second Edition : 1987. Price : 48/-

## *कवि विष्णु दे*
## *और उन का काव्य*



विष्णु दे की प्रथम काव्य-कृति उर्वशी ओ आर्टेमिस (ओ = और), जब सन् १९३३ में प्रकाशित हुई, उस समय वे लगभग २४ वर्ष के थे और एम. ए. (अँगरेजी साहित्य) में पढते थे। इस प्रथम संग्रह में संकलित अनेक कविताएँ १९२९ में लिखी गयी थी, पाँच वर्ष पहले। भारतीय पुराणों में वर्णित उर्वशी और यूनान की प्राचीन गाथाओं की नायिका आखेटक देवी-कन्या आर्टेमिस (सूर्यदेव एपोलो की सहजात बहिन), को एक-साथ अपनी कविता का विषय बनाने वाले कवि के अध्ययन की पृष्ठभूमि कितनी विशाल और अन्तरराष्ट्रीय होगी, यह स्पष्ट हो जाता है। पुरुष और नारी के प्रेम-सम्बन्धों की प्रकृति की खोज का काव्यगत प्रयत्न बिना आन्तरिक उद्वेलन के, बिना प्रेम की पीड़ा सहे, सम्भव नहीं होता। अर्थात् बुद्धि और अनुभूति दोनों के स्तर पर विष्णु दे का कवि प्रमाणित था। इतना ही नहीं, विष्णु दे ने बाङ्ला कविता को एक नया आयाम दिया था—शैलीशिल्प का, भाषा का, नयी डगर का। काव्य में प्रतिध्वनित प्रेम की पीडा और नारी तथा पुरुष के सम्बन्धों को विराट् और महत्तर की खोज का आधार बनाने के प्रयत्न का प्रमाण मिला इस बात से कि एक वर्ष के भीतर ही उन का प्रेम-परिणय अपनी सहपाठिनी प्रणति राय चौधरी के साथ सम्पन्न हुआ। और काव्य की महत्ता का प्रमाण?—यह मिला काव्य के शलाकापुरुष रवीन्द्रनाथ ठाकुर से। मार्मिक है यह सन्दर्भ। उर्वशी ओ आर्टेमिस को गुरुदेव ने पढ़ा तो चकित हुए। पढते ही एक पत्र लिखा—जुलाई १९३३ में (बाङ्ला तिथि, २९ आषाढ, १३४०):

"तुम ने अपनी रचना में पर्याप्त साहसिकता दिखायी है। कुछ लेखक होते हैं जो आधुनिकता का दावा करते हैं, जब कि वास्तव में वह होते हैं पुरानी लीक के ही अनुगामी। तुम में मैं ने पाया है नयी धरती गोड़नें का आयास।......मेरे पग अवरुद्ध हुए जरूर, किन्तु इस प्रतीति को पाने के लिए कि गुड़ाई ज़ोरदार हुई है। *काल के गतिमान् चरण धीरे-धीरे रास्ते को साफ़ और सपाट बनायेंगे।* नये युग के यात्रियों में जो अधिक वेगवान् होंगे, सम्भव है उन की रुचि की दृष्टि से उन की यात्रा अनुमान से कहीं अधिक सरल प्रमाणित हो। मैं आशा करना चाहूँगा कि तुम्हारी कवि-लेखनी की अभिसार-यात्रा जैसे-जैसे साहित्यिक ख्याति की चरम मिलन-स्थली की ओर पहुँचेगी, वह परम्परा के झाड़-झंखाड़ों में नहीं उलझेगी—न प्राचीन के, न नवीन के।"

लगता है, रवीन्द्रनाथ का मन कविताओं से अभिभूत होता ही रहा, और अगले ही दिन उन्होंने एक दूसरा पत्र विष्णु दे को लिखा, पहले पत्र की अपर्याप्तता का निराकरण करने के लिए :

"ये कविताएँ ऐसे मस्तिष्क से उपजी हैं जो अभिनव और युवा है। इन में तरुणाई का वह वेग है जो तरंगों की भाँति उठता है और तट पर की चट्टानों से टक्कर लेता है। इन में शिलाखण्ड जैसी स्थिरता और लहरों की प्रवाहमयता की पारस्परिक क्रीड़ा परिलक्षित है।....तुम्हारी एक अपनी अलग काव्य-शैली है।"

काव्य-विकास :·

दो वर्ष के उपरान्त एक नया कविता-संग्रह प्रकाशित हुआ—चोराबालि अर्थात् (चोर-बालू), जिस में १९२६ से १९३७ के बीच लिखी कविताएँ संगृहीत हैं। नदी किनारे की बालू के वे छोटे-बड़े ढेर जो हवा की क्रीड़ा से बन जाते हैं, जिन के नीचे दलदल होती है, और जो अपनी स्थूल इयत्ता के नीचे छिपी दलदल से हमें भरमाते हैं, हम उन में फँस जाते हैं। 'चोराबालि' के माध्यम से विष्णु दे ने अपनी काव्यानुभूति के उस अगले चरण को प्रतीकित किया है जहाँ प्रेम की प्रकृति के अन्वेषण को उन्होंने जीवन की द्विधा के परिवेश में पहचान कर आगे बढ़ाया—जहाँ सत्-असत्, उदारता और हीनता, करुणा और कठोरता के द्वन्द्वों की वास्तविकता को अंगीकार किया गया है—प्रेम जहाँ अपनी तल्लीनता में परिवेश को बाधक पाता है किन्तु उसे स्वीकारता भी है। 'उमचर', 'घुड़सवार', 'क्रेसिडा', 'ओफ़ेलिया' आदि लम्बी कविताओं में व्यंजना की समस्त

धारता के साथ मनुष्य को द्विधा और विरोधी तत्वों की समाहृति को रूपाकार दिया गया है।

इस संग्रह को पढ़ कर विष्णु दे के ज्येष्ठ समसामयिक सुधीन्द्र दत्त ने लिखा था :

"विष्णु दे की काव्यशैली कम से कम बाङ्ला साहित्य में इतनी अभूतपूर्व है कि उन की कविताओं का वास्तविक मूल्यांकन उस के लिए असम्भव है जिस में आदर-भावना और अनुभूति की ऊष्मा नहीं है।"

१९४१ से १९४७ के बीच पूर्वलेख, सात भाइ चम्पा और सन्द्वीपेर चर ये तीन मुख्य संकलन प्रकाशित हुए जिन में विष्णु दे की कविता ने व्यक्ति के सम्भ्रम को, व्यक्तित्व की खोज को, मानव-समाज के अस्तित्व और विचार-चिन्तन की प्रक्रिया के सन्दर्भ में, समूचे इतिहास के आलोक में, समझने एवं उद्भासित करने का प्रयत्न किया। इस प्रयत्न और दृष्टि की अभिनवता के अनुरूप विष्णु दे अपनी शैली को उत्तरोत्तर परिपुष्ट करते गये और उस में सहजता का संचार करते गये।

जो द्विधा मानव के भाग्य में लिखी है, जिस सत् के प्ररूपण के लिए असत् की सत्ता को स्वीकारना पड़ता है, वह कवि के लिए बड़ी कष्टकर होती है, विशेष कर तब जब देश में और विदेश में, आततायियों के झुण्ड निरीह मानवता का दलन कर रहे हों, जब मदोन्मत्त शासन समस्त मानव-मूल्यों को निरस्त कर रहा हो और जब उस की छाया में पनपने वाले असामाजिक तत्त्व स्वार्थ और हिंसा का खुल कर खेल खेल रहे हों। यह दिन थे जब भारतमाता की दासता की शृंखलाएँ काटने के लिए छटपटाहट थी—सात भाइ चम्पा की लोककथा की दयनीय माँ का रानी-रूप प्रतिष्ठापित करने का प्रयत्न! अन्तर्राष्ट्रीय क्षितिज पर फासिस्टवाद का उदय, बंगाल का अकाल, राष्ट्रीय चरित्र का पतन, स्वाधीनता का स्वर्णिम प्रभात, देश का विभाजन आदि घटनाओं से उत्पन्न भावनाओं और प्रतिक्रियाओं की प्रतिच्छवि इन संग्रहों में, विशेष कर सन्द्वीपेर चर के प्रतीकों में प्रतिभासित है। अपने कथ्य की काव्यात्मक अभिव्यक्ति के लिए और व्यंजना की शक्ति को मूल स्रोतों से परिपुष्ट करने के लिए विष्णु दे देश के ग्रामीण अंचलों की ओर उन्मुख हुए। उन्होंने छत्तीसगढ़ के लोकगीतों, सन्थालों के विद्रोह के गीतों, और ओराँव गीतों से प्रभावित काव्यरूपों और कथ्य की भंगिमाओं को अंगीकार कर के बाङ्ला कविता की आधुनिक शिल्प-रीतियों को नया आयाम दिया। सामयिक इतिहास के उद्वेलन ने विष्णु दे को कर्मक्षेत्र में अधिक सक्रिय

किया—उन्होंने फासिज़म के विरोध में लेखकों के संगठन को दृढ़ बनाने में प्रमुख भाग लिया। देश के नवयुवकों और युवतियों में नयी चेतना जगाने वाली गीत-नाट्यधर्मी संस्था 'इप्टा' (इन्डियन पीपुल्स थियेटर) के कार्यक्रमों का नेतृत्व किया।

१९५० में प्रकाशित अन्विष्ट अपने शीर्षक द्वारा ही उद्‌घोष करता है कि कवि के अन्वेषण की यात्रा एक ऐसी मंज़िल पर पहुँची है जहाँ उन की आस्था को आधार मिला है। 'सन्द्वीपेर चर' में जिस लक्ष्य की झाँकी थी और गाँवों की ओर बढ़ते डगों की हलकी ध्वनि थी, वह लक्ष्य सामने प्रस्तुत है, ध्वनि पूर्णरूप से मुखर है। कवि की आस्था है कि शहरी मनोवृत्ति जिस ग्राम्य-जीवन को उपेक्षा की दृष्टि से देखती है, उसे हेय समझती है, वास्तव में हमारे प्राणों के बल का उत्स वहाँ ही, वहाँ की संस्कृति में ही, निहित है। कविता में पयार छन्द की पुनःस्थापना, काव्य-भाषा में गद्य की सहजता का प्रवेश भी विष्णु दे के अन्विष्ट तत्त्व है। इसी संग्रह में प्रकाशित है उन की अत्यन्त प्रसिद्ध कविता 'जल दाओ', जो जीवन-पादप के उक्त सांस्कृतिक मूल को सींचने का सन्देश देती है।

१९४६ से १९५३ तक रचित कविताओं का संकलन है—नाम रेखेछि कोमल गान्धार। अन्विष्ट की आस्था को स्थायित्व देने वाले एक आध्यात्मिक तत्त्व की अनुगूँज इस कोमल गान्धार में है। कविता के विविध छन्द-रूपों के अनेक मनोहारी प्रयोग यहाँ हुए हैं।

अगले दो-तीन वर्षों में रचित कविताएँ तुमि शुधु पँचीशे बैशाख और आलेख्य में संकलित हैं। एक विशेष तत्त्व विष्णु दे की कविताओं का प्रमुख अंग रहा है—उन का प्रकृति-प्रेम, प्रकृति-चित्रण और पशु-पक्षियों, जीव-जन्तुओं के प्रति तथा उन में कोमल, मानवीय भावनाओं का प्रतिबिम्बन। 'दुरन्तस्मृति', 'एकटिबकुल', 'परवांशी' इसी प्रकार की रम्य कविताएँ हैं। 'चिरऋणी' शीर्षक कविता तो ऐसी रोमांचक है कि जीव-लोक में मानव और पशु का भेद तिरोहित हो जाता है और एक कुरंग एकाकी कवि को अपनी दृष्टि और चेष्टा के स्नेह से चिरकाल के लिए कृतज्ञ बना जाता है। आलेख्य की कविताओं में ध्वनित है मनुष्य के सात्त्विक स्वभाव की गाथा—उस की अवरोध-विजयिनी प्राणवत्ता, उस की सोद्देश्य जिजीविषा, और उस के उज्ज्वल भविष्य का विधान।

जिस कृति पर कवि को भारतीय ज्ञानपीठ का पुरस्कार घोषित किया गया है, और जो साहित्य अकादमी द्वारा भी पुरस्कृत है, वह है स्मृति सत्ता भविष्यत, जिस में १९५५ से १९६१ तक रचित कविताएँ संगृहीत हैं। कवि के काव्य-विकास के सभी चरणों की परिणति, उन के चिन्तन की सभी धाराओं का संगम, हमारे राष्ट्रीय जीवन के 'त्रिकाल-गामी आयामों का आकलन, शैलीशिल्प की

परिपक्वता और विविधता सब का स्थायी प्रतिफलन इस कृति में हुआ है कवि की दृष्टि ने यहाँ भुक्त इतिहास और मानव भाग्य, व्यक्ति का एकाकीपन और समाज की सामूहिक चेतना, वर्तमान के परिवेश की विच्छिन्नता और अतीत की अनवरतता, आदि द्वन्द्वों को भविष्य के उन्नयन की आस्था में समाहृत किया है। जिस शीर्षक पर संग्रह आधारित है उस के तीन शब्दों की लघुता में व्यक्ति और समष्टि के अतीत ( स्मृति ), वर्तमान ( सत्ता ) और भविष्य ( भविष्यत् ) का चित्रफलक प्रस्तुत किया गया है। कवि की जीवन-दृष्टि को जिस प्रतीक-कथा के माध्यम से यह कविता व्यक्त करती है, वह सन्दर्भ रवीन्द्रनाथ की एक रचना से लिया गया है। विवाह के मण्डप में सब तैयारियाँ हो चुकी हैं; अभ्यागत आ गये हैं; पान रचाये सजीली महिलाएँ उत्सव की तैयारी से प्रमुदित हैं; सारे सरंजाम के बीच वधू भी बनी-सँवरी लजायी हुई बैठी है—और, वर है कि आया ही नहीं, आ ही नहीं रहा। यहाँ वर प्रतीक है मनुष्य की 'सत्ता' का। आधुनिक जीवन में सभी कुछ तो है—ऊँची अट्टालिकाएँ, व्यापार-व्यवहार बाबू, मन्त्री और अफ़सर—किन्तु मनुष्य की सत्ता, उस की अस्मिता इस सब के बीच से ग़ायब है; अतः सब कुछ खोखला है। परिवेश के साथ सत्ता का विलगाव ही हमारी संस्कृति का संकट है। इस संकट से मुक्ति का उपाय है कि हम अपनी स्मृति को जाग्रत् करें, अतीत के उस स्वर्णिम युग से इसे सम्पृक्त करें जब प्रकृति का समस्त परिवेश मानव-सत्ता के साथ एकात्म था। उस तादात्म्य के माध्यम से ही हमारा भविष्यत् निरापद और सार्थक होगा। हमारा खण्डित व्यक्तित्व अपनी प्रकृत पूर्णता प्राप्त करेगा। चरम आस्था का यह आशावान् स्वर काव्य की उपलब्धि को रेखांकित करता है।

इस संग्रह के बाद के प्रकाशनों में उल्लेखनीय है: सोई अन्धकार छाई ( १९६६ में प्रकाशित ),—उस आदिम अन्धकार की वांछा, जो संहारक है तो सम्पोषक भी। अन्धकार का वह लोक जहाँ मृत्यु अपना दंश भूल जाती है, वह एक अलौकिक सौन्दर्य से मण्डित होती है और, वास्तव में, कविता वहाँ ही जन्म लेती है।

संवाद मूलतः काव्य ( १९६९ ), और इतिहासे ट्रैजिक उल्लासे ( १९७० ) अगले दो संग्रह हैं। पहली कृति के शीर्षक का भाव है कि पत्रों में प्रकाशित होने वाला प्रत्येक समाचार वास्तव में कविता है। संवाददाता की निष्पक्ष दृष्टि से जगत् की घटनाओं को कवि देखे अवश्य, किन्तु प्रत्येक संवाद के कार्य-कारण तथा कर्त्ता और कर्म के पार से मनुष्य के धड़कते हुए हृदय की झंकार को अनुभूति के स्तर पर अपनाये। दैनन्दिन जीवन की घटनाओं पर आश्रित इस संग्रह की कविताएँ

कवि की इस दृष्टि को प्रमाणित करती है। दूसरी कृति का शीर्षक विचित्र विरोधी स्थितियों को सामजस्य की लड़ी में गूँथ कर प्रस्तुत करता है। इतिहास की ट्रैजिडी उल्लास का कारण कैसे बन सकती है? भाव यह है कि मनुष्य के भाग्य की त्रासद स्थिति उसे जिस संघर्ष से जूझने को बाध्य करती है वह स्थिति जब प्रेरक बनती है तो व्यक्ति की क्षमताएँ प्रस्फुटित होती है और जूझने की निर्माणात्मक प्रक्रिया का एक अपना ही उल्लास होता है।

## बहुमुखी कृतित्व :

अपनी विश्वविद्यालयीय शिक्षा पूरी करने के उपरान्त १९३५ में ही विष्णु दे प्राध्यापक हो गये और जब ३४ वर्ष बाद वह १९६९ में बंग सरकार के शिक्षा-विभाग से सेवा-निवृत्त हुए तब वह कलकत्ता के मौलाना आजाद कॉलिज में अँगरेजी के प्राध्यापक थे। स्पष्ट हो, विष्णु दे कवि के रूप में जितने क्रियाशील रहे, विश्व-साहित्य के अध्येता और समीक्षक के संयुक्त रूप में भी प्रायः उतने ही अधिक दत्तचित्त रहे। आधुनिक कविता के भाव-बोध की मुख्य प्रेरणा कवि को जहाँ से सर्वाधिक प्राप्त हुई वह है इलियट की कविता। विष्णु दे ने इलियट की जितनी अधिक कविताओं का अनुवाद जितनी अधिक संवेदना से सार्थक रूप में किया, वह शायद भारतीय भाषाओं में अनन्य है। इस के अतिरिक्त उन्होंने विश्व के मूर्धन्य कवियों में से लगभग ६६ कवियों को बाङ्ला में अनूदित किया है। इस प्रकार के दो संग्रह प्रकाशित है—इलियटेर कविता (१९५३) तथा हे बिदेशी फूल (१९५६)। समीक्षात्मक तथा अन्य-विषयों से सम्बन्धित निबन्धों के संग्रहों में उल्लेखनीय है: रुचि ओ प्रगति (१९४६), साहित्येर भविष्यत् (१९५२), माइकेल रवीन्द्रनाथ ओ अन्य जिज्ञासा, और रवीन्द्रनाथ ओ शिल्प-साहित्ये आधुनिकतार समस्या। हाल ही में अँगरेजी में एक विविध निबन्ध-संग्रह प्रकाशित हुआ है—इन द सन एण्ड द रेन।

व्यक्तित्व की समग्रता और शालीनता तथा सांस्कृतिक रुचियों की विविध चारुता का उदाहरण देखना हो तो विष्णु दे की तेजस्विता सामने आती है। कवि, समीक्षक, और निबन्ध-लेखक तो उच्चकोटि के विष्णु दे है ही, भारतीय तथा पश्चिमी क्लासिकल संगीत में उन की गहरी रुचि है, इस का इन्हें अभ्यास है। इन के काव्य में राग-रागिनियों के सन्दर्भ बड़ी सहजता और सार्थकता से आते है। स्वयं कई वाद्य-यन्त्र बजाते है। गीतकार और गायक है। चित्रकार और मूर्तिकार हैं।

ग्रामीण गीतों के प्रति आकर्षण और अपनी कविता में उन की पुनःस्थापना

की बात मैं ऊपर कह चुका हूँ। विष्णु दे ने लोक-जीवन में व्याप्त कला की परम्परा को विशेष आदर के साथ चर्चित किया। जामिनी राय के कृतित्व से प्रभावित हो कर उन के अवदान की विस्तृत व्याख्या करने वाले निबन्धों की रचना की। गाँव की धरती की सुरभि, वहाँ के गीत, वहाँ की कला, वहाँ के जीवन का सहज माधुर्य, वहाँ की हवा में बसी संस्कृति की सुवास, वहाँ के नदी, नाले, निर्झर और पहाड़ विष्णु दे के रोम-रोम में बने हैं और काव्य के अंश-अंश में प्रतिध्वनित, प्रतिबिम्बित हैं। यही कारण है कि कलकत्ता से लगभग दो सौ मील दूर बिहार के सन्थाल परगने में बसे गाँव रिखिया को उन्होंने अपना 'घर' माना है, बनाया है।

भारतीय ज्ञानपीठ के पुरस्कार की घोषणा के उपरान्त जब नवम्बर १९७२ में हम ने पुरस्कार-समर्पण-समारोह का आयोजन निश्चित किया तो अचानक ही विष्णु दे बीमार पड़ गये और हर्निया का ऑपरेशन उन्हें कलकत्ता में करवाना पड़ा। जैसे ही वह थोड़ा उठने-बैठने लायक़ हुए, उन्होंने तत्काल रिखिया जाने का कार्यक्रम बना लिया। लगभग दो महीने के आराम के बाद कुछ दिन पहले ही वह कलकत्ता लौटे हैं और १० फ़रवरी १९७३ को नियोजित पुरस्कार-समारोह में सम्मिलित होने योग्य हुए हैं। उसी अवसर के लिए उन की कविताओं का यह हिन्दी-अनुवाद ज्ञानपीठ ने प्रस्तुत किया है। इस सम्बन्ध में दो-एक बातों और स्थितियों की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित करना आवश्यक लगता है।

## यह अनुवाद और अनुवादकों की दृष्टि :

भारतीय ज्ञानपीठ के वार्षिक साहित्य-पुरस्कार के निर्णय की प्रक्रिया का एक अंग है—विचारणीय कृतियों के सम्पूर्ण या आंशिक अनुवादों का प्रबन्ध। इस प्रक्रिया में अन्य कई कृतियों के आंशिक अनुवादों का प्रबन्ध किया गया था। स्मृति सत्ता भविष्यत की कुछ कविताओं के अनुवाद डॉ. भारतभूषण अग्रवाल ने प्रस्तुत किये थे। अब इस संग्रह के प्रथम खण्ड में स्मृति सत्ता भविष्यत की जिन ४२ कविताओं का अनुवाद प्रकाशित हो रहा है, वह डॉ. भारतभूषण अग्रवाल ने किया है। विष्णु दे के अन्य काव्य-संग्रहों से कुछ चुनी हुई कविताओं के अनुवाद भी प्रस्तुत कर देना हम ने उचित और उपयोगी समझा अतः इस प्रकाशन का शीर्षक दिया है—'स्मृति सत्ता भविष्यत् तथा अन्य श्रेष्ठ कविताएँ'। 'स्मृति सत्ता भविष्यत' से अभिप्राय मात्र उस शीर्षक वाली एक लम्बी कविता से नहीं है, अपितु उन सभी कविताओं से है जो इस शीर्षक वाले

संग्रह से चुनी गयी हैं। अन्य संग्रहों से चुनी गयी कविताएँ 'अन्य श्रेष्ठ कविताएँ' खण्ड में दी गयी हैं। इस प्रकार यह वर्तमान प्रकाशन दो खण्डों में है—एक ही जिल्द में। वास्तव में 'अन्य श्रेष्ठ कविताएँ' खण्ड में बहुत अधिक कविताएँ नियोजित थीं जिन की सूची हम ने श्रीमती प्रणति दे के परामर्श से तैयार की थी किन्तु उन सब के अनुवाद यदि नहीं दिये जा सके तो कई कारणों से। एक तो यह कि पुरस्कार-घोषणा के उपरान्त समारोह की तिथि जब तक घोषित होती है, समय बहुत कम हाथ में रहता है कि प्रामाणिक अनुवाद हो जाये और पुस्तक समारोह के दिन तक छप कर आ जाये, ताकि उस का प्रकाशनोद्घाटन समारोह के मंच से किया जा सके। दूसरे, कविता-संग्रहों के सम्बन्ध में विशेष रूप से यह दृष्टि रहती है कि मूल कविताएँ देवनागरी लिपि में अनुवाद के साथ-साथ दी जायें ताकि मूल का रसास्वाद अधिक से अधिक मात्रा में सुधी पाठकों को उपलब्ध हो, और लक्ष्य यह भी रहता है कि राष्ट्रभाषा हिन्दी की सामर्थ्य बढ़े, और भारत की सभी भाषाओं के लिए आदान-प्रदान के माध्यम की उसकी क्षमता प्रमाणित हो। देवनागरी लिप्यन्तरण देने से पुस्तक का आकार बढ़ता है, और उस का मूल्य भी; अतः पृष्ठ-संख्या सीमित रहे यह भावना पुस्तक के कलेवर को कम करती है।

लेकिन सब से बड़ी कठिनाई होती है अनुवाद के सम्बन्ध में। इस संग्रह के अनुवाद के विषय में कठिनाई और भी अधिक सामने आयी। प्रमुख कारण यह कि विष्णु दे की कविता न केवल आधुनिक भावबोध, जीवन-पद्धति, एवं परिवेश की उलझनों की संवाहिका है, बल्कि कवि के विशाल ज्ञान, अध्ययन और चिन्तन की परिधि में आये सभी प्राचीन-अर्वाचीन सन्दर्भों की सहज अवधारणा उन के काव्य में गुंथती चलती है और उसे अधिक संक्षिप्त और परिसंहत बनाती है। यही कारण है कि स्वयं बाङ्ला पाठकों को विष्णु दे की कविता एक ओर दुरूह लगती है, और दूसरी ओर उन की संस्कारशीलता को चुनौती दे कर उन की संवेदना की परिधि को विस्तृत करती है। ऐसी स्थिति में कवि की कविताओं का हिन्दी अनुवाद प्रस्तुत करने वाले रचनाकारों के सामने अभिव्यक्ति की और सम्प्रेषणीयता की समस्या उग्र हो जाती है। सन्दर्भ-विपुल, समास-युक्त, और परिसंहत कविता के अर्थ और अभिप्राय के प्रति आश्वस्त हो जाना अनुवादक की पहली समस्या है। दूसरी समस्या है उस अर्थ और अभिप्राय की मूल संवेदना को कवितानुगामी काव्यमय अनुवाद में प्रतिष्ठित करना। अनुवादक को काव्यरचना की प्रक्रिया का अनुभव होना आवश्यक है। यह स्वयं कवि हो तो मार्ग कुछ सरल हो जाता है। और, अनुवाद की भाषा पर

पूर्ण अधिकार होना तो अपरिहार्य है ही। 'स्मृति सत्ता भविष्यत' की कविताओं के अनुवाद के समर्थ अधिकारी डॉ. भारतभूषण अग्रवाल इस दृष्टि से हैं कि बाङ्ला भाषा और साहित्य से उन का परिचय पुराना है और घनिष्ठ है। बाङ्ला कृतियों के उन के द्वारा प्रस्तुत सुन्दर अनुवाद प्रकाशित हो चुके हैं। और वह स्वयं कवि हैं।-डॉ. लोकनाथ भट्टाचार्य का साहचर्य साहित्य अकादमी में उन को निरन्तर उपलब्ध है। दोनों मित्रों ने दुरूह कविताओं के अर्थ की संगति बैठाने में (और इस प्रक्रिया में कविता के आनन्दलोक के सहयात्री होने का रोमांच अनुभव करने में) अनेक बैठकों का सुख प्राप्त किया है।

'अन्य श्रेष्ठ कविताएँ' खण्ड की बहुत सी कविताओं का अनुवाद डॉ. इन्द्रनाथ चौधरी ने किया है जो बाङ्ला, हिन्दी और अँगरेज़ी साहित्य के अधीती विद्वान् हैं, दिल्ली विश्वविद्यालय में हिन्दी के प्राध्यापक हैं, बाङ्ला उन की मातृभाषा है, आकाशवाणी से हिन्दी के माध्यम से बाङ्ला भाषा की शिक्षा के लोकप्रिय वार्ताकार हैं। डॉ. चौधरी ने बहुत आड़े समय में अनुवाद का दायित्व स्वीकार किया और शक्ति भर उसे समय पर पूरा करने का प्रयत्न किया। त्वरा की इस स्थिति में उन की अनुवाद-प्रक्रिया यह रही कि पहले मूल कविता के भाव और ध्वनि को बाङ्ला और हिन्दी में समान रूप से प्रयुक्त होने वाले संस्कृतनिष्ठ शब्दों की तद्रूप अन्विति द्वारा सम-तोल पंक्तियों में उतारें, फिर हिन्दी की प्रकृति के अनुरूप उसे ढालें। इस दूसरे चरण में—अभिप्राय की अवधारणा, हिन्दी में शब्द-अन्विति, एवं सम्प्रेषणीयता की स्थिति को साधने के प्रयत्न में मुझे डॉ. चौधरी का सहयोगी होने का अवसर प्राप्त हुआ है। अनुवाद के दायित्व की कठिनाई का मैंने प्रति वर्ष सामना किया है, अतः मैं जानता हूँ कि जो सध गया और सार्थक हो गया, वह तो पाठक की दृष्टि को सरल लगेगा (अच्छे अनुवाद का गुण ही यह है कि पाठक पढ़ते हुए समझे कि अनुवादक को आयास ही नहीं करना पड़ा, जब कि अनुवादक जानता है कि इस के लिए उसे कितना श्रम करना पड़ता है, कितना समय देना होता है) लेकिन जहाँ कहीं भी अस्पष्टता रह गयी या भाव-बोध में पाठक को उस की अपनी धारणा के अनुसार विपर्यय लगा, या लय की झाँकी तक नहीं दी जा सकी, वहाँ ही अनुवादक दोष-भागी माना जायेगा। जब ऐसी स्थिति आये तो हमारा अनुरोध है कि पाठक मूल को ही सामने रखें और उसे प्रमाण मानें।

इधर विष्णु दे की कविताओं के जो अँगरेज़ी-अनुवाद प्रकाशित हुए हैं और उन में बहुत सी कविताओं का अनुवाद स्वयं विष्णु दे ने किया है, उन का अध्ययन अनुवाद की समस्याओं और कठिनाइयों को प्रत्यक्ष प्रस्तुत करता है।

संग्रह से चुनी गयी हैं। अन्य संग्रहों से चुनी गयी कविताएँ 'अन्य श्रेष्ठ कविताएँ' खण्ड में दी गयी हैं। इस प्रकार यह वर्तमान प्रकाशन दो खण्डों में है—एक ही जिल्द में। वास्तव में 'अन्य श्रेष्ठ कविताएँ' खण्ड में बहुत अधिक कविताएँ नियोजित थीं जिन की सूची हम ने श्रीमती प्रणति दे के परामर्श से तैयार की थी किन्तु उन सब के अनुवाद यदि नहीं दिये जा सके तो कई कारणों से। एक तो यह कि पुरस्कार-घोषणा के उपरान्त समारोह की तिथि जब तक घोषित होती है, समय बहुत कम हाथ में रहता है कि प्रामाणिक अनुवाद हो जाये और पुस्तक समारोह के दिन तक छप कर आ जाये, ताकि उस का प्रकाशनोद्घाटन समारोह के मंच से किया जा सके। दूसरे, कविता-संग्रहों के सम्बन्ध में विशेष रूप से यह दृष्टि रहती है कि मूल कविताएँ देवनागरी लिपि में अनुवाद के साथ-साथ दी जायें ताकि मूल का रसास्वाद अधिक से अधिक मात्रा में सुधी पाठकों को उपलब्ध हो, और लक्ष्य यह भी रहता है कि राष्ट्रभाषा हिन्दी की सामर्थ्य बढ़े, और भारत की सभी भाषाओं के लिए आदान-प्रदान के माध्यम की उसकी क्षमता प्रमाणित हो। देवनागरी लिप्यन्तरण देने से पुस्तक का आकार बढ़ता है, और उस का मूल्य भी; अतः पृष्ठ-संख्या सीमित रहे यह भावना पुस्तक के कलेवर को कम करती है।

लेकिन सब से बड़ी कठिनाई होती है अनुवाद के सम्बन्ध में। इस संग्रह के अनुवाद के विषय में कठिनाई और भी अधिक सामने आयी। प्रमुख कारण यह कि विष्णु दे की कविता न केवल आधुनिक भावबोध, जीवन-पद्धति, एवं परिवेश की उलझनों की संवाहिका है, बल्कि कवि के विशाल ज्ञान, अध्ययन और चिन्तन की परिधि में आये सभी प्राचीन-अर्वाचीन सन्दर्भों की सहज अवधारणा उन के काव्य में गुँथती चलती है और उसे अधिक संक्षिप्त और परिसंहत बनाती है। यही कारण है कि स्वयं बाङ्ला पाठकों को विष्णु दे की कविता एक ओर दुरूह लगती है, और दूसरी ओर उन की संस्कारशीलता को चुनौती दे कर उन की संवेदना की परिधि को विस्तृत करती है। ऐसी स्थिति में कवि की कविताओं का हिन्दी अनुवाद प्रस्तुत करने वाले रचनाकारों के सामने अभिव्यक्ति की और सम्प्रेषणीयता की समस्या उग्र हो जाती है। सन्दर्भ-विपुल, समास-मुक्त, और परिसंहत कविता के अर्थ और अभिप्राय के प्रति आश्वस्त हो जाना अनुवादक की पहली समस्या है। दूसरी समस्या है उस अर्थ और अभिप्राय को मूल संवेदना को कवितानुगामी काव्यमय अनुवाद में प्रतिष्ठित करना। अनुवादक को काव्यरचना की प्रक्रिया का अनुभव होना आवश्यक है। वह स्वयं कवि हो तो मार्ग कुछ सरल हो जाता है। और, अनुवाद की भाषा पर

पूर्ण अधिकार होना तो अपरिहार्य है ही। 'स्मृति सत्ता भविष्यत' की कविताओं के अनुवाद के समय अधिकारी डॉ. भारतभूषण अग्रवाल इस दृष्टि से हैं कि बाङ्ला भाषा और साहित्य से उन का परिचय पुराना है और घनिष्ठ है। बाङ्ला कृतियों के उन के द्वारा प्रस्तुत सुन्दर अनुवाद प्रकाशित हो चुके हैं। और वह स्वयं कवि हैं।-डॉ. लोकनाथ भट्टाचार्य का साहचर्य साहित्य अकादमी में उन को निरन्तर उपलब्ध है। दोनों मित्रों ने दुरूह कविताओं के अर्थ की संगति बैठाने में (और इस प्रक्रिया में कविता के आनन्दलोक के सहयात्री होने का रोमांच अनुभव करने में) अनेक बैठकों का सुख प्राप्त किया है।

'अन्य श्रेष्ठ कविताएँ' खण्ड की बहुत सी कविताओं का अनुवाद डॉ. इन्द्रनाथ चौधरी ने किया है जो बाङ्ला, हिन्दी और अँगरेज़ी साहित्य के अधीती विद्वान् हैं, दिल्ली विश्वविद्यालय में हिन्दी के प्राध्यापक हैं, बाङ्ला उन की मातृभाषा है, आकाशवाणी से हिन्दी के माध्यम से बाङ्ला भाषा की शिक्षा के लोकप्रिय वार्त्ताकार हैं। डॉ. चौधरी ने बहुत आड़े समय में अनुवाद का दायित्व स्वीकार किया और शक्ति भर उसे समय पर पूरा करने का प्रयत्न किया। त्वरा की इस स्थिति में उन की अनुवाद-प्रक्रिया यह रही कि पहले मूल कविता के भाव और ध्वनि को बाङ्ला और हिन्दी में समान रूप से प्रयुक्त होने वाले संस्कृतनिष्ठ शब्दों की तद्रूप अन्विति द्वारा सम-तोल पंक्तियों में उतारें, फिर हिन्दी की प्रकृति के अनुरूप उसे ढालें। इस दूसरे चरण में—अभिप्राय की अवधारणा, हिन्दी में शब्द-अन्विति, एवं सम्प्रेषणीयता की स्थिति को साधने के प्रयत्न में मुझे डॉ. चौधरी का सहयोगी होने का अवसर प्राप्त हुआ है। अनुवाद के दायित्व की कठिनाई का मैंने प्रति वर्ष सामना किया है, अतः मैं जानता हूँ कि जो सध गया और सार्थक हो गया, वह तो पाठक की दृष्टि को सरल लगेगा (अच्छे अनुवाद का गुण ही यह है कि पाठक पढ़ते हुए समझे कि अनुवादक को आयास ही नहीं करना पड़ा, जब कि अनुवादक जानता है कि इस के लिए उसे कितना श्रम करना पड़ता है, कितना समय देना होता है) लेकिन जहाँ कहीं भी अस्पष्टता रह गयी या भाव-बोध में पाठक को उस की अपनी धारणा के अनुसार विपर्यय लगा, या लय की झाँकी तक नहीं दी जा सकी, वहाँ तो अनुवादक दोष-भागी माना जायेगा। जब ऐसी स्थिति आये तो हमारा अनुरोध है कि पाठक मूल को ही सामने रखे और उसे प्रमाण माने।

इधर विष्णु दे की कविताओं के जो अँगरेज़ी-अनुवाद प्रकाशित हुए हैं और उन में बहुत सी कविताओं का अनुवाद स्वयं विष्णु दे ने किया है, उन का अध्ययन अनुवाद की समस्याओं और कठिनाइयों को प्रत्यक्ष प्रस्तुत करता है।

शब्दों के पर्यायवाची अर्थों से परे व्यंजना पर जब ज़ोर दिया जाता है, अर्थात् कविता को जब अनुवाद में कविता ही बनाने का प्रयत्न किया जाता है तब मूल की शब्दावलि काफ़ी कुछ छोड़नी पड़ जाती है। शीर्षक तक कुछ-के-कुछ हो जाते हैं। यह तो हिन्दी और बाङ्ला का सौभाग्य है कि वे संस्कृत से उत्पन्न सहजात बहिनें हैं अतः इन के बीच शब्दों का अवरोधी परदा अत्यन्त क्षीण है। भाव-बोध तो हमारे राष्ट्र की सभी भाषाओं में अपने इतिहास और समसामयिकता के समान परिवेश के कारण एक ही गूँज से अनुप्राणित है।

ज्ञानपीठ डॉ. भारतभूषण अग्रवाल, डॉ. इन्द्रनाथ चौधरी का आभारी तो है ही जिन्होंने अनुवाद प्रस्तुत किये, वह डॉ. लोकनाथ भट्टाचार्य, श्री अजित-कुमार, श्रीमती कुन्था जैन, श्री जगदीश और श्री जगत शंखधर के प्रति भी कृतज्ञ है कि दूसरे खण्ड के अनुवादों या अनुवादों के परिमार्जन में उन का सहयोग प्राप्त हुआ।

भारतीय ज्ञानपीठ गौरवान्वित है कि १९७१ का पुरस्कार श्री विष्णु दे को उन की कृति स्मृति सत्ता भविष्यत के लिए समर्पित करने का अवसर प्राप्त हुआ। इस पुस्तक के संयोजन में हमें श्रीमती प्रणति दे से जो सहयोग और सहायता प्राप्त हुई है उस के लिए हम उन के चिरऋणी हैं।

—लक्ष्मीचन्द्र जैन
सम्पादक-नियामक,
लोकोदय ग्रन्थमाला

दिल्ली,
गणतन्त्र दिवस : २६ जनवरी, १९७३।

## अनुक्रम



### स्मृति सत्ता भविष्यत्

( अनुवाद : डॉ. भारतभूषण अग्रवाल )

## उर्वशी ओ आर्टेमिस

( अनुवाद : डॉ भारतभूषण अग्रवाल )



## चोरावालि

( अनुवाद : डॉ. इन्द्रनाथ चौधरी )



## पूर्वलेख

( अनुवाद : डॉ. इन्द्रनाथ चौधरी )



## सात भाइ चम्पा

( अनुवाद : डॉ. इन्द्रनाथ चौधरी )

## सन्द्वीपेर चर

( अनुवाद : जगत शंखधर )



## अन्विष्ट

( अनुवाद : जगदीश; डॉ. भारतभूषण अग्रवाल )



## नाम रेखेछि कोमल गान्धार

( अनुवाद : डॉ. इन्द्रनाथ चौधरी )



## आलेख्य

( अनुवाद : डॉ. इन्द्रनाथ चौधरी )



## तुमि शुधु पँचीशे वैशाख

( अनुवाद : जगदीश )

## स्मृति सत्ता भविष्यत

तोमरा नवीन, ए उदास
विषाद कि तोमादेरओ चेना ?
स्मृति हाने आदि महोदास,
भूमिदाम स्मृतिर यन्त्रणा
आमादेर चैतन्ये आकाश ।

तोमरा नवीन, आनागोना
कालान्तरे बांधे कि चेतना ?
बिश–बाइशेर इतिहास
करेछे कि कालेर गणना
तोमादेर सद्य सुखे माना ?

तोमरा नवीन, जानाशोना
ताइ बुझि हयनि प्रवास ?
निजवास एकान्त अजाना,
आजन्मप्रवासी, ताइ नाना
स्वदेशीय स्मृतिइ विलास ?

दुनियार हाटे हाटे केना
आधोचेना प्रबल उच्छ्वास,
अनात्मीय नव्य प्रतिभास,
तबु जेनो, आमराइ चेना ।

हठात् उठेछे देख पोलोतला,
हयतो पनेरो हते पारे के जाने सतेरो,

## स्मृति सत्ता भविष्यत

तुम लोग नये हो, यह उदास विषाद
क्या तुम्हारा भी परिचित है ?
आदि महोदास स्मृति से टकराते हैं,
भूमिदासों की स्मृति की यन्त्रणा
हमारे चैतन्य पर छाया आकाश है ।

तुम लोग नये हो, कालान्तर में
आते-जाते क्या चेतना बाँध लेती है ?
बीस-बाईस वर्षो के इतिहास ने
क्या काल की गिनती की है ?
तुम्हारे नये सुख में बाधा दी है ?

तुम लोग नये हो, शायद इसी लिए
प्रवास से जान-पहचान नही हुई ?
अपने घर से नितान्त अनजान तुम
आजन्म प्रवासी हो, इसी लिए स्वदेश की
नाना स्मृतियाँ ही तुम्हारा विलास है ?

दुनिया की हाटों में खरीदा हुआ
अर्द्ध-परिचित प्रबल उच्छ्वास,
अनात्मीय नव्य प्रतिभास—
फिर भी जान लो, हमी तुम्हारे परिचित हैं ।

वह देखो, अचानक सोलह मंजिली इमारत खड़ी हो गयी है,
शायद पन्द्रह मंजिलें हो या क्या पता सत्रह,

आकाशके माटिके तामासा,
जिराफ तुलेछे येन गला किंवा एक टिरानोसरास,
आशेपाशे जलहस्ती, कुमीर, गोखुरा, हायेना, खेयाल,
पेतेछे दप्तर गदी गमस्ता फरास खासा,
बेखाप्पा बेयाड़ा विश्री,
कलकातार कपालेर गेरो ।

एइदिके नकल गथिक ऐदिके करिन्थी आयन डोरीय
के'लसनेर इंरेजी खेयाल ।
तबुओ याहोक् कालेर पलिते आहाम्मक साहेबी सखेर गाये
पड़ेछिल अभ्यासेर किछुटा प्रसाद,
बाडालेर हाइकोर्ट, गाओयारेर जादुघर
एमनकि लाटनी-प्रासाद एसेछिल चोखे सये,
एवं चोराइ साम्राज्येर देशज रास्ताय
अलिते गलिते आजगवि चिनजिर बाहारे
जमेछिल नयन ना होक किछु मनोहर
आलालेर दुलालेर हुतोमेर बुड़ो बुडो शालिकेर काटाराय
पक्षीबाबुदेर कायदाय केताय सच्छलता असच्छलताय ।

सरु फालि कलकातार जोलो माटि दियेछिल तबु किछु रस, किछु रौद्र
शचीदाके विनयके, तबु गोरा आरो बहु स्वदेशी छेलेरा
कलकाताके चिनेछिल, सुस्थ हते चेयेछिल सम्पूर्ण स्ववश ।

आज शुधु एकदिके मुमूर्षु विकार
आर अन्यदिके नाटुके प्रलाप निर्बोध निष्ठुर अमानुषिक अभद्र ।
के देबे धिक्कार काके आठारो सलाय
सारादेशे चतुर्दिके यत अवान्तर
उन्माद विलासी खेला !
रौद्र हानो, बान दाओ, हे सूर्य, हे चैतन्यआकाश
एइ नित्य अपघात दूर करो,

धरती आसमान का तमाशा,
मानो जिराफ ने या किसी महाकाय सरीसृप ने गर्दन उठा ली हो,
और चारों ओर जल हाथी, घड़ियाल, साँप, लकड़बग्घे, गीदड़
दफ़्तर गद्दी गुमाश्ते बढिया फर्श बिछा कर जमे हैं,
बेढंगे, बेतरतीब, बदसूरत,
कलकत्ते के माथे पर कलंक।

इधर नकली गॉथिक उधर कोरिन्थियाई, आयोनाई, डोरियाई इमारतें
के'लमन का विलायती खब्त।
पर कुछ भी हो, काल की उर्वर मिट्टी में अहमक साहबी शौक के सहारे
अभ्यास का थोड़ा सा प्रसाद जरूर पड़ा था,
बंगाले का हाई कोर्ट, गँवारों का अजायबघर
यहाँ तक कि लाटसाब का महल भी आँखों की आदत बन गया था,
और चोरी के साम्राज्य की देशज सड़कों पर
अलियों-गलियों में घिचपिच गन्दी बस्तियों की रौनक में
चाहे मनोहर कुछ न हो पर आँखें टिक गयी थीं
निकम्मे घर के लाडले उल्लुओं की, बूढ़े-बूढ़े शालिकों के झुण्डों की,
पक्षी बाबुओं के कानून-कायदों के ढंग पर, खुशहाली और तंगी में।

कलकत्ते की सँकरी नीची धरती ने फिर भी शचीश को विनय को थोड़ा-सा
रस दिया था, थोड़ी-सी धूप दी थी। फिर भी गोरा ने और अन्यान्य
स्वदेशी लड़कों ने
कलकत्ते को पहचाना था, स्वस्थ और सम्पूर्ण स्वाधीन होना चाहा था।

आज तो बस एक तरफ़ है अधमरों का विकार
और दूसरी तरफ है स्वाँग भरा प्रलाप, निर्बोध निष्ठुर अमानुषिक अभद्र।
कौन किसे धिक्कारे अठारहों मंज़िलों पर?
जब देश भर में चारों ओर निहायत फिज़ूल का
उन्माद और विलास से भरा खेल चल रहा हो!
धूप की चोट करो, बाढ़ भेजो, हे सूर्य, हे चैतन्य आकाश
यह रोज-रोज का अपघात दूर करो,

एर चेये दग्धदिने एने दाओ सालानपुरेर युगान्तेर भुशण्डी प्रान्तर ।

प्राण खुले ये घृणा करब एमन देखि उपाय नेइ,
प्राणेर पाड़ाय नेइ तो तार ठाँइ,
घोरागलिते घोरे यखन तखन बुझि देखि ताकेइ,
घरे किंवा सभाय से नय चाँइ ।
दाह्रवने हठात् यवे देखि से अमानुषिक चोख
मानते हबे चमके उठि भये,
ताइ बले ये घृणा करब एमन आमार साध्ये नेइ,
हार कोथाय वन्य पराजये ?
जन्तुइ तो जन्तुटा सेइ, यतइ तार होक् ना रोख्,
मनेर विश्वे कोथाय तार ठाँइ ?
मृत्यु तार नखरे बटे अर्थहीनताय असह,
आकस्मिक, जयओ ताइ चाइ ।
जयेर छवि ताइ तो मने, जयेर गान ताइ तो रटे,
घोचाते चाइ आकस्मिकेर पाप ।
ताइ बले कि करब घृणा समाने समान बिना ?
पायेर पाशे घुरते पारे साप,
आशेपाशे चौकाठे वा घरेर कोणेओ बिछा वा जोंक,
प्राणेर लोके नाइ थाकुक वासा,
एटाओ ठिक ये साप माडाले घृणाय शरीर रीरी करे,
पड़ते पारे जुतार चरम चाप,
ताइ बले कि बिछाटाकेइ बसते देब घृणार आसन,
जोंकके शेषे डाकब समाधरे ?
घृणार पाता हाओयाय झरे, घृणार माटि प्रखर भालवासा
सेइ शिकड़े जीवन बाँधि, ताइ—
मानुष तो छार, सिंहओ नय, मानब काके, शिरदाँड़ा नेइ,
देब ना ओके घृणारओ अभिशाप ।

इस से तो अच्छा है, इस दग्ध दिन में सालानपुर के युगान्त का श्मशान
भेज दो !

जी खोल कर उस से घृणा करें इस का कोई उपाय नहीं दीखता,
प्राणों के मोहल्ले में उस की कोई जगह नही है,
जब वह चोरगलियों में घूमता है तभी शायद वह दिखाई पड़ता है,
घर या सभा का वह मुखिया नही है।
शहरी जंगल मे जब वे हैवानी आँखें दिखती हैं
तब यह ठीक है मैं डर से चौंक उठता हूँ
पर इसी कारण मैं उस से घृणा करूँ मुझ में इतना दम नहीं,
वन्य पराजय में हार कहाँ है ?
जानवर तो आखिर जानवर ठहरा, उस में कितना ही जोर क्यों न हो,
मन की दुनिया में उस की जगह कहाँ है ?
उस के नाखूनों मे मौत जरूर है, अर्थहीनता में असह्य
और आकस्मिक, इसी लिए तो हम जय चाहते हैं।
इसी लिए तो मन में जय की तस्वीर है, इसी लिए तो जय का गीत
गूँजता है,
हम आकस्मिक का पाप मिटा देना चाहते हैं।
पर क्या इसी लिए हम उस से घृणा करें, बराबरी के बिना ही ?
पैरों के पास साँप घूमता हो सकता है,
आसपास चौखट पर या कमरे के कोने मे भी हो सकता है बिच्छू हो या जोंक,
प्राणों के लोक मे चाहे उन की जगह न हो,
यह भी ठीक है कि साँप को मारने पर घृणा से शरीर हहर उठता है,
जूते का भरपूर दबाव भी डाला जा सकता है,
पर क्या इसी लिए बिच्छू को बैठने के लिए घृणा का आसन दें,
जोंक को आखिरकार सभा-भवन में बुला लें ?
घृणा के पत्ते तो हवा में झर जाते हैं, पर घृणा की मिट्टी है प्रखर प्यार
वही तो मूल है जिस से हम जीवन रोपते हैं, इसी लिए—
जो आदमी तो दूर, शेर भी नहीं, हम उसे क्यो मारें जिस के रीढ़ की
हड्डी भी नहीं,
उसे हम घृणा का भी अभिशाप नहीं देंगे।

ए नरके
मने हय आशा नेइ जीवनेर भाषा नेइ,
येखाने रयेछि आज से कोनो ग्रामओ नय, शहरओ तो नय,
प्रान्तर पाहाड़ नय, नदी नय, दु:स्वप्न केवल,
सेखाने मजुर नेइ, चाषा नेइ,
येखाने रयेछि आज मने हय आशा नेइ,
बाँचबार आशा नेइ, बाँचावार भाषा नेइ,
सेखाने मड़क अविरत
सेखाने कान्नार सुर एकघेये निर्जला आकाले
मरमे पशे ना आर, सेखाने कान्नाइ मृत
कारण काराइ कोनो आशा नेइ
अथवा ता एत कम, ये कोनो निराशा नेइ।
चैतन्ये मड़क।

एखाने अभाव मृत्यु अनाहार अपघात सकाल-विकाल
मासे मासे मारीर चड़क,
एखाने अरण्य नेइ, हिंस्र पशु नेइ, नेइ आदिम मानुष,
वानप्रस्थवासी उदासी संन्यासी नेइ,
एखाने सभ्यता नेइ, हृदय शुकानो दीघि,
बुद्धि मजा खाल, चोख-कान सब बोध घोराइमालेर चेये बासि,
एखाने हयतो नेइ आपामर कोनोइ नरक।
केउ वा हिन्दिर ह्न्ये, केउ इंरेजिर हाङर,
नाना अवान्तर नाना शिकारीशिकार
अथच सबटा गौण अचेतन वा अर्धचेतन,
नरकेरओ व्यङ्गचित्र, मृत्युरओ विकार।

नरकेर दाह दाओ नरकेर आत्मग्लानि हे यम जीवन
अश्रु दाओ प्रासादे प्रासादे बसतिते मज्जाय मज्जाय अवसादे
यन्त्रणार वाणी दाओ मर्मे दाओ सजल शिकड़ फुले फले शाखाय पल्लवे
रूपान्तरे प्राण दाओ अभ्यस्तेर तिक्तेर क्षुब्धेर

इस नरक में
लगता है, आशा नहीं है, जीवन की भाषा नहीं है
हम आज जहाँ पर है वह कोई गाँव भी नहीं है, शहर भी तो नहीं,
न प्रान्तर है न पहाड़, न नदी, केवल दुःस्वप्न है,
वहाँ न मजूर है, न किसान,
हम आज जहाँ है वहाँ लगता है आशा नहीं है,
जीने की आशा नहीं है, जिलाने की भाषा नहीं है,
यहाँ लगातार महामारी है
वहाँ निर्जल अकाल में रोने की लगातार आवाज
अब मर्म में नहीं पैठती, वहाँ क्रन्दन भी मृत है
क्योंकि किसी को भी कोई आशा नहीं है
या फिर वह इतनी कम है कि कोई निराशा भी नहीं है।
चैतन्य की महामारी।

यहाँ सांझ-सबेरे अभाव मृत्यु अनाहार अपघात लगे रहते है
महीने पर महीने महामारी का चक्कर,
यहाँ न जंगल है, न हिंस्र पशु, न आदिम मनुष्य,
न वानप्रस्थवासी उदासी संन्यासी,
यहाँ सभ्यता नहीं है, हृदय सूखा पोखर है,
बुद्धि सड़ी नाली है, आँख-कान के बोध सब मानो चोरी के माल से भी
बासी है,
यहाँ शायद कोई सर्वग्रासी नरक भी नहीं है।
कोई अगर हिन्दी का बौराया कुत्ता है तो कोई अँगरेजी का घड़ियाल,
तरह-तरह के फालतू, तरह-तरह के शिकारी शिकार
फिर भी सब के सब गौण अचेतन या अर्धचेतन
नरक के भी कार्टून, मृत्यु के भी विकार।

नरक का दाह दो नरक की आत्मग्लानि दो हे यमरूपी जीवन
आँसू दो बस्ती के घर-घर में, अवसाद भरी हड्डी-हड्डी में
मर्म में यन्त्रणा की वाणी दो, फूल में फल में शाखों में पत्तों में गीली
जड़ दो,
अभ्यस्त तिक्त क्षुब्ध के रूपान्तर में प्राण भरो,

क्षिप्र प्रतिवाद में स्पष्ट वचन के चैतन्य की तीखी धार को
वैशाख की तपती धूप और झपटते अन्धड़ के शोर में
जीवन-मृत्यु की गोधूलि को निर्मलता प्राप्त हो।

राजा की बेटी आज दफ़्तर में जुटी है
राजा का बेटा काम की तलाश में है,
वे खूब जानते हैं कि आज के राजपाट में
वे कुछ भी नहीं हैं।
फिर भी वयस की उषा के संकट में
लड़का सीढ़ियों पर बैठा सोचता है,
लड़की तो सचमुच राजा की बेटी है
पर वह तो राजा का बेटा नहीं है।
पार्क की बेंच पर या फुटपाथ पर
दोनों अक्सर बातें करते हैं,
बहुतों के भाग्य आज खुले हैं
बस उन्हीं के लिए उलटा है।
इसी लिए तो बीच-बीच में राजा का बेटा
जुलूस निकाल कर शोर मचाता है।
राजा की बेटी इसी लिए तो जी खोल कर
हड़ताल का गौरव ग्रहण करती है।
वे प्यार करते हैं, इसी लिए तो घृणा से
तन-मन में आग लग जाती है।
धन के अभाव की अग्निवीणा में
यौवन को जीवन मिला है।

थकान में क्या डर है ?
दिन ढलने पर हम थक जायेंगे
कारखाने में ड्रिल, रन्दा या तकुए पर काम खत्म कर के
पतले, मोटे हाथों का सन्तोष
परिपूर्ण दिन की थकान।
ध्यान और वास्तव के बीच नाव चलाते इस पार-उस पार
किसी दल में सम्मिलित हो कर

दिगन्त तक फैले खेत में ट्रैक्टर के दीर्घ अभियान से
मिट्टी को जो थकान आगत फसल में फलती है
हम वैसी ही थकान चाहते हैं, श्रीमान् !
फिर उस के बाद सूर्य के संगाती के रूप में सूरज की तरह घर को वापसी ।
चौक वाली सड़क के बायें से, अस्पताल के दायें रास्ते के पार,
हर महीने भाँति-भाँति के झरे फूलों झरे पत्तों को रौंदते हुए
दिन ढले पहाड़ के आमने-सामने से
चिड़ियों के संगीत से परितृप्त थकान में भर कर अपनी-अपनी गृहस्थी की ओर,
कोई गाने में कोई और आमोद-प्रमोद में,
बिजली की बत्ती की पढ़ाई में या सिर्फ स्निग्ध अवकाश में रम जाने के लिए ।
या शायद बरामदे में बैठ कर या लेट कर, खाट पर, तख्तपोश पर
दिशा-जाल से आकाश के सीने पर चाँद का विकास देखते रहना,
किस तरह हर पखवारे प्रकृति के कौतुक से हँसिये सा चाँद अमावस्या या
पूर्णिमा में ढलता है ।
थकान में क्या डर है ? श्रीमान् यह वह थकान थोड़े ही है,
शोषित समाज के बेकसूर ग्रामजनों की थकान बड़ी थकन भरी होती है;
ज्ञान और वास्तव में एकान्त विन्यस्त जीवन के कर्म से थकान नहीं होती, भैया
हम सभी वैसा थकान भरा अवकाश चाहते हैं ।

सभी जानते हैं रवीन्द्रनाथ की वह कहानी :
सारी तैयारियाँ हो चुकी हैं, आँगन में मेहराबदार मण्डप तन गया है,
भट्टी चेत रही है, ड्योढ़ी पर की शहनाई
शुद्ध स्वरों से हवा में तैरती सर्वत्र व्याप्त है,
भण्डार में पकवान चिने हैं, तरह-तरह के सरंजाम से
भीतर का कोठा भर गया है, दहेज़ का अम्बार लगा है,
पड़ोसिन सहेलियाँ उत्कण्ठा से शोर कर रही हैं,
बच्चे मस्त खेल रहे हैं, निस्सन्देह कन्या की छाती भी
आग्रह और आवेग से धक-धक कर रही है, शादी के लिए सभी कुछ तैयार है ।
यहाँ तक कि बराती भी आ पहुँचे हैं, भीड़ लग गयी है,
शंख बजने ही वाला है, सुहागिनों के पान रचे ओठों से
गीत-लहरी उठने ही वाली है,
सिर्फ वर नहीं है—

यह रवीन्द्रनाथ की कहानी है, कवि ने गजब के रूपक से
हम सभी के जीवन की तस्वीर आँक दी है,
मर्मभेदी और बड़ी अद्भुत—
शादी की सब तैयारियाँ हो चुकी हैं,
यहाँ तक कि बाराती भी आ पहुँचे हैं, सिर्फ वर नहीं है-
या शायद वे बाराती न हों, सब के सब बाराती न हों,
उस भीड़ में चोर है, जुआचोर है, नामी-गिरामी या नगण्य,
तरह-तरह के भिखारी भी हैं, कोई बाबू तो कोई साहब,
आत्मा के द्वार पर, मन की सड़क पर
समाज के घूरे की सफाई-लॉरी पर चढ़े सत्ता के भिखारी,
बीमार, फिर भी गन्दी बस्तियों के वासी नहीं, आढ़त में दफ्तर में गद्दियों
पर डटे,
तन-मन-प्राण से बीमार, पर शायद धन या क्षमता से नहीं—
तरह-तरह के बाराती हैं, सिर्फ वर नहीं है।

वर सत्ता खोजता फिर रहा है, अपना आत्म-परिचय
खेतों में, गंजों में, बन्दरगाहों में वह अपनी सत्ता खोजता है, अपनी शनाख्त
पाँच जनों के दर्शन में, समाज के आतशी प्रतिबिम्ब में,
उसे अपनी सत्ता नहीं मिलती, जो बस फूल की तरह
धूप-वर्षा-छाया में मिट्टी से
जड़ों शाखों पत्तों के प्राकृतिक आर्केस्ट्रा में फूट उठती है,
उस फूल की तरह जिस की सत्ता मिट्टी में धूप-वर्षा में जड़ों-शाखों में निहित है,
यहाँ तक कि फूलदान में सजे होने पर भी।
तभी तो आज हमारी सत्ता नहीं है, घर में या सभा में, बैठक में या चायखाने में,
फूलदान की बौद्धिकता में भी नहीं, लाख कोशिशों के बावजूद।

यह उपमा बहुमुखी है, अनेक स्तरों पर इस का प्रयोग सरल है
व्यक्ति के लिए, समाज के लिए, देश के लिए।
देश, सोचो तो, सुजला सुफला यह मलय-शीतला माँ, यह देश
छिन्न-भिन्न, फिर भी प्राचीन परिचय में सत्ता के चैतन्य का धनी
प्रज्ञा में संहत, स्मृति के मूल से धन्य, काल के बगीचे में।
पर फिर भी विच्छिन्न, चकनाचूर, हजारों दागों से घायल, विकल

स्वप्नेओ कपाले नेइ, एमन कि फरासीस् मान्दारिन-मन्य सुरा
निदिष्ट या मोटामुटि एक शय्या थेके अन्य शय्यार विलासे
आत्मजीवनीय अवसादे अस्तित्वेर काकविष्ठा सोंजा,
ताओ नितान्त असार एइ पापपुण्यहीन देशे
दग्ध दिने विपण्ण रात्रिते ।

आमरा नरके आछि, अथच से ज्ञान नेइ मने
ताइ विवाहमभाय प्रच्छन्न नरके आज वर नेइ,
अथच राजार मेये एवं राजार छेले नरकेर देउड़िते
रास्ताय प्रस्तुत आछे स्वागतेर प्रतीक्षाय,
शुधु स्वभावे प्रतिष्ठा चाय प्रतिवादे
प्राण मान चाय वराभय, ताराइ ये वरकने ॥

स्वप्न में भी हमारे भाग्य में नहीं, यही नहीं, फ्रांस के मान्दारिनों का सा
सुख भी
जो मोटे तौर पर एक सेज से दूसरी सेज तक के विलास में सीमित है,
अल्जीरियाई अवसाद में अस्तित्व की बीट की खोज,
सो भी नितान्त असार इस पाप-पुण्य-हीन देश के
जलते दिनों बुझी रातों में—वह भी हमारे भाग्य में नहीं।

हम नरक में हैं, यद्यपि हमारे मन में इस की चेतना नहीं है
तभी तो विवाह मण्डली के प्रच्छन्न नरक में आज वर नहीं है,
फिर भी राजा की बेटी और राजा का बेटा नरक की ड्योढ़ी पर
रास्ते में तैयार खड़े हैं अपने स्वागत की प्रतीक्षा में,
सिर्फ स्वभाव के कारण वे प्रतिष्ठा चाहते हैं, प्रतिवाद में,
प्राण चाहते हैं, मान चाहते हैं, अभयवर चाहते हैं, वे ही तो वर-वधू हैं॥



## वृथा स्मृतिर पाहारा

वृथा स्मृतिर पाहारा,
वृथा द्वार बाँधि, यदि एकबार जानलाटा खुलि
दिनरात्रि पलातक अन्धकार कालेर पाहाडे ।

यौवनेर निःसङ्गता आज बाजे वृद्ध हाड़े हाड़े,
हृदयेर चेरापुञ्जि नभ्यन्याये वर्षिष्णु साहारा ।

आमि ये एकान्त शून्ये, कबे छिले स्वदेशे ता भुलि ।

तबु यदि आसो, देखि बाड़ँ सेइ बकुलेर चारा;
तोमारइ बागान करि, यदि आसो, नित्य फुल तुलि ।

अस्ते याय सूर्य, आसे प्रतिदिन आकाशे गोधूलि,
विवाहेर रङे राङा कपाले एकटि लाल तारा ।।

२१।८।५६

## व्यर्थ है स्मृति का पहरा

व्यर्थ है स्मृति का पहरा,
व्यर्थ ही द्वार बन्द करता हूँ, अगर एक बार खिड़की खोल दूँ
तो दिनरात भाग जायें अँधेरे काल के पहाड़ पर।

यौवन की निःसंगता आज बुड्ढी हड्डियों में टीसती है,
हृदय का घेरापूँजी नये तर्क से विस्तृत सहारा बन गया है।

मैं तो एकान्त शून्य में हूँ, तुम स्वदेश में कब थीं यह भी याद नहीं।

फिर भी अगर तुम आयी तो बकुल का यही पौधा बढ़ता देखूँगा;
अगर आयी तो तुम्हारे ही बाग़ की टहल करूँगा, रोज़ फूल चुनूँगा।

सूर्य अस्त होता है, प्रतिदिन आकाश में गोधूलि आती है,
उस के माथे पर विवाह के रंग में रँगा एक लाल तारा दमक उठता है।।

३१।८।५६

## से कवे

से कबे गेयेछि आमि तोमार कीर्तने
कृतार्थ दोहार ।
पदावली धुये गेछे अनेक श्रावणे;
स्मृति आछे तार ।

रौद्रे-जले सेइ-स्मृति मरे ना, आयु ये
दुरन्त लोहार ।
शुधु लेगे आछे मने व्यथार स्नायुते
मर्चेर बाहार ॥

१९५६

## न जाने कब

न जाने कब मैं ने गाये थे तुम्हारे कीर्तन में
दुखार्त दोहे ।
अनगिनत गायनों में वह पदावली घुल चुकी है,
उस की याद बची है ।

धूप-पानी से वह याद मरती नहीं, उम्र आखिर
कठिन लोहे की ठहरी ।
सिर्फ़ मन के भीतर दर्द की रगों में छायी है
मोरचे की बहार ॥

१९५९

## से कवे

से कवे गेयेछि आमि तोमार कीर्तने
कृतार्थ दोहार।
पदावली धुये गेछे अनेक श्रावणे;
स्मृति आछे तार।

रौद्रे-जले सेइ-स्मृति मरे ना, आयु ये
दुरन्त लोहार।
शुधु लेगे आछे मने व्यथार स्नायुते
मर्चेर बाहार॥

१९५६

## कोणार्क की देहरी पर

यहाँ शून्य का बोझ है    मानो महाक्षय के कारण
धरती से समुद्र तक अँधेरा हो    विश्व भर के हृदय में
रंगहीन ग्लानि ने    सत्ता को ही दबोच लिया हो
मानो मानव की वाणी    गला घुट जाने से मर गयी हो।

यहाँ सभी कुछ शून्य है    अन्धकार बेछोर
आनन्द का आत्मदान    प्रेम, मैत्री, प्रीति
शिल्प का निर्माण अथवा    कर्म की आरती
जीवन में जो कुछ भी पवित्र है    विश्वस्त है वास्तव है
सब कुछ क्षय से नष्ट हो कर    शून्य के गर्भ में न-कुछ हो गया है।

कहाँ है आरती, स्तुति ?    डरावना अकेलापन !
सारे निर्माण के अन्त में    ऐसा स्तब्ध नृत्यगान।
जीवन के आखिरी छोर पर    विपुल वैभव
भंगुर गलित घाव है    पुरातत्त्व का निर्वाण है।

तथापि बाहर सूर्य है    बादल है बिजली है वर्षा है
पूर्णिमा और अमावस्या है    चंचल पवन है
बाहर हजारों मूर्तियाँ    प्राणों के रंग से सुसज्जित हैं
बाँसुरी, करताल, तूर्य    खोल और पखावज लिये।
बाहर जीवन प्रस्तर की सत्ता में    साँसें ले रहा है
कर्म की स्फूर्ति में प्राणों का    प्रत्यय माँग रहा है।

लेकिन भीतर कुछ भी नहीं है    मृत्यु भी विला गयी है।
जीर्ण-शीर्ण देहरी को    इस असूर्यम्पश्या

वेदीर निष्प्राण गर्भे स्तब्ध मनप्राण।
जीवन बाहिरे बुझि जन्म मृत्यु कर्म,
आनन्दे आघाते खुँजि जीवन स्वधर्म।

भरिया जीवन तार प्रतिछाय धीरे
मिलावे शून्येर भार कालके बाहिरे।
जानि काल केटे यावे ए शून्येर स्वाद
आवार चैतन्य पावे प्रत्यक्ष प्रसाद।

आज एइ अन्धकार मर्मे पराक्रान्त
शून्येर एमन भार शिल्पेर धिक्कार,
प्रेम नय मृत्यु नय शून्येर उद्भ्रान्त
देशव्यापी अन्धकार कार प्रतिवाद ?

वेदी के निर्जीव गर्भ में मन प्राण स्तब्ध हूँ।
लगता है जीवन बाहर है जन्म मृत्यु कर्म में
आनन्द में आघात में स्वधर्म में मैं जीवन खोजता हूँ।

इस का मृत जीवन अपनी प्रतिष्ठा से धीरे-धीरे
शून्य के बोझ को कल बाहर से मिला देगा।
जानता हूँ कल शून्य का यह गर्त कट जायेगा
फिर से चैतन्य का प्रत्यक्ष प्रसाद मिलेगा।

आज यह अन्धकार मर्म में डेरा डाले पड़ा है
शून्य का ऐसा भार ! शिल्प को धिक्कार है,
प्रेम नहीं मृत्यु नहीं शून्य का यह उद्भ्रान्त
देशव्यापी अन्धकार किस का प्रतिवाद है ?

## স্বহস্তে বাজাবে

জেনো, হয়ে গেছে বহু দেরি।
ফেরার সময় বহুকাল
কেটে গেছে, সদাগরী ফেরি
ঘরে গেছে, এখন শৃগাল
মাথে তারা নেকড়ের পাল।
জেনো হল ফেরার সময়,
মাটিতে ফেরার এল কাল—
শিকড়ে শিকড় বেঁধে যাওয়া,
মজ্জায় মাটিতে তাল তাল
নির্জর সত্তাকে প্রাণদান।
কাদায় হৃদয় সঁপে ভাবো,
চৈতন্যের মাঠে খাও ধান,
লোভ ছাড়ো দূর করো ভয়।
ভাবো তুমি গ্রাম, তুমি দেশ,
গ্রাম্য মহাদেশ, লক্ষ গ্রাম।
মেনে নাও উদ্বাস্তু স্বদেশ,
বুভুক্ষু, বিবিক্ত, অক্ষয়
অমর সে কোটি মুখে কান
দাও, শোনো, বলো : ভালোবাসি।
তুমি নও ইংরেজ ফরাসী,
পাশ্চাত্যে পাবে না নামধাম।
জেনো হয়ে গেছে বহু দেরি,
মেলাও অশ্রুকে আজ মেঘে,
রৌদ্রে রৌদ্রে পুড়ে রাত জেগে
একাকার মাটিতে হাওয়ায়

## अपने हाथों बजाओगे

सच जानो, बहुत देर हो गयी है।
वापसी का समय बहुत पहले
बीत चुका है, सौदागरों की फेरी
घर लौट गयी है, अब गीदड़
सोचते हैं वे भेड़ियों के दल में हैं।
सच जानो, वापसी का समय हो गया है,
मिट्टी में लौटने का क्षण आ गया—
जड़ों में लिपट कर बँध जाने का,
मिट्टी के लौंदों में हड्डियाँ बिखेर कर
अपनी सत्ता को प्राणदान देने का।
कीचड़ को हृदय सौंप कर सोचो,
चैतन्य के खेत से धान माँगो,
लोभ छोड़ो, भय को दूर भगाओ।
सोचो तुम गाँव हो, तुम देश हो,
ग्रामीण महादेश, लक्ष ग्राम।
मान लो कि स्वदेश विस्थापित है
भूखा है, खण्डित है, अक्षय
अमर इन कोटिजनों की वाणी पर
कान लगाओ, सुनो, कहो : मैं तुम्हें प्यार करता हूँ।
तुम अँगरेज या फ़्रांसीसी नहीं हो,
पश्चिम में तुम्हें नाम-धाम नहीं मिलेगा।
सच जानो, बहुत देर हो गयी है,
आज आँसुओं को वर्षा में मिला दो,
धूप में झुलस कर रात-रात जाग कर
मिट्टी और हवा से एकाकार

दग्ध हये वृष्टिजले भिजे
बीजेर आवेगे कँपे निजे
पृथिवीर छय राग शोनो
माटिते जीवने प्रतिदिने ।
तवे कोनो दिन शुभक्षणे—
अवश्य करेछ बहु देरि,
विश्वके मेलाते पारो घरे
नवान्ने मतो आड़म्बरे ।
वृथा छोटो छिन्नभिन्न मने
कालेर पिछने, फेरो घरे,
योल् देवे स्वयं त्रिकाल,
स्वहस्ते बाजावे तुमि भेरी ॥

दग्ध हो कर बरसात में भीग कर
बीज के आवेग से स्वयं कांप कर
पृथिवी के छहों राग सुनते रहो
प्रतिदिन इस मिट्टी के जीवन में।
तब एक दिन किसी शुभ मुहूर्त में—
वैसे तुम ने देर तो बहुत कर दी है,
नवान्न के से समारोह में
तुम घर में विश्व का मिलन करा सकोगे।
तुम व्यर्थ ही छिन्न-भिन्न मन से
काल के पीछे दौड़ रहे हो, घर लौटो,
स्वयं त्रिकाल तुम्हें बोल देंगे
तुम अपने हाथों भेरी बजाओगे।

कथा ओठे, छोटे, डोबे अतलेर ताले ताले
तरङ्ग हिन्दोले फेनजेर मैनाकमन्द्रित स्वरे
अगाध ऊर्मिल,

तारपरे घुम, शान्ति, नीले नील,
तारपर शुधुइ हरि ओ, समुद्रेर तम्बुराय
आकाशेर रेश ॥

अतल की ताल-ताल पर तरल हिन्दोल में
फैयाजख़ाँ के मैनाक मन्थित अगाध ऊर्मिल स्वरों में
अनिर्वचनीय बात उठती हो, छूटती हो, डूबती हो,

उस के बाद नींद, शान्ति, नीलमनील,
उस के बाद बस हरि ओ३म्, समुद्र के तानपूरे पर
आकाश की झंकार ॥

## आमिओ तो

आमिओ तो, शुधु चाषे नय, सारा मनेप्राणे
मेघेर कङ्गाल ।
दग्ध माटि हाहाकारे आमारओ स्नायुते आने
मुमूर्षु आकाल,
आमारओ सम्वित्ते धरे केउटेर हाजार फाटल,
सूर्येर असूयाघाते भेङेछे आमारओ आलवाल ।
देखेछि मानुष थाके चेये,
देखि माटि चेये थाके एक दृष्टि पाशुन्न आकाशे ।
कारण जीवने आजओ माटि आर सहस्राक्ष आकाश प्रबल ।
आमिओ चेयेछि अहर्निश धाराजल ।

ताइ आज दूर्वादलश्याम अभिराम वृष्टि शुनि,
वृष्टि देखि, छोटे छोटे गन्धे गन्धे भरे निइ घ्राण,
मने मने आमिओ मत्तार पोड़ा क्षेत रुइ, बुनि;
हये याइ थरोथरो कमलेर शिष ।
आमारओ स्नायुते आज माटिर आषाढ़
पाके पाके हये ओठे वर्षार उत्सव;
हृदय भासाय, नामे ढल,
मुक्ताबिन्दु गेंथे गेंथे लावण्ये चैतन्य भरि.
गलाय पराइ तारि यार बाहु आमार गलाय ।
शरीरेर अन्धकार हये ओठे मेघमय गान,
तीव्र छटा सूर्योदय-सूर्यास्तेर स्तव ।

## मैं भी तो

मैं भी तो, सिर्फ आँखों से नहीं, पूरे मन-प्राण से
बादलों का भिखारी हूँ।
झुलसी हुई मिट्टी के हाहाकार से मेरे स्नायुओं में भी
मुमूर्षु अकाल भर जाता है,
मेरी चेतना में भी हजारों सर्पिल दरारें पड़ जाती हैं,
सूर्य के ईर्ष्या भरे आघात से मेरा आल-बाल भी चूर-चूर हो गया है।
मैं ने देखा है मनुष्य को टकटकी लगाये,
देखा है धरती लगातार फीके आसमान पर टकटकी लगाये रहती है।
क्योंकि जीवन में आज भी धरती और सहस्राक्ष आकाश प्रबल है।
मैं भी दिनरात जलधार को ताकता रहा हूँ।

तभी तो आज मैं दूर्वादलश्याम अभिराम वृष्टि सुन रहा हूँ,
वृष्टि देख रहा हूँ, बौछारों में गन्धों से घ्राण भर लेता हूँ,
मन ही मन मैं भी सत्ता का झुलसा खेत निराता हूँ, बोता हूँ;
फ़सल की थरथराती बाली बन जाता हूँ।
मेरे स्नायुओं की गाँठों में भी आज धरती का आषाढ़
वर्षा का उत्सव बन गया है;
हृदय बह उठा है, कगार टूट रहे हैं,
मुक्ताबिन्दु गूँथ-गूँथ कर लावण्य से चैतन्य भर लेता हूँ,
और उस के गले में पहना देता हूँ जिस के बाहु मेरे गले में हैं।
शरीर का अन्धकार बादल भरा गीत बन जाता है,
सूर्योदय और सूर्यास्त की तीव्र छटा वन्दना।

## सप्तपदी

१

सोनालि लग्ने देखा ह'ये गेल
सोनाखचा बाँका रङ्गीन पथे ।
एलोमेलो दिने आनमने चलि,
चड़िनि विजये मुखर रथे ।
तबुओ छड़ाले आयत नयन;
सोनालि आकाश छड़ाले नीले ।
शाल अरण्ये ओ ऋजु शरीरे
खुँजे पाइ दूर हठात्-मिले ।
किंशुकवने ये-हासि छड़ाले,
शुधु अकारणे पुलकमयी ।
से-आकाशे देखि आपनाके छाड़ा
साधनार शेषे, क्षणिका जयि ।

२

पान्थ प्रेमेर एइ गुरुभार
तुमि छाड़ा बलो बइबे के ?
तोमार आङिना दिये भिजे याइ
द्वार खोलो बँधु ताइ देखे ।
नदीते जोयार खेया-पारापार
बन्ध हयेछे, हाट लोपाट ।
शुधु आछे मेघे वज्रआवेगे
आकाश-छड़ानो विजन बाट ।
एइ दुर्योगे घर के बाहिर,
तुमि छाड़ा बलो, बाहिर घर

## सप्तपदी

१

स्वर्णिम लग्न में हुआ मिलन
स्वर्ण खचित बंकिम रंगीन पथ पर।
अस्तव्यस्त दिन में अनमना चला जा रहा था,
विजयी मुखर रथ पर बैठा नहीं था।
फिर भी तुम ने आयत नयन बिछा दिये,
आकाश में सुनहली नीलिमा फैल गयी
शाल अरण्य और ऋजु शरीर में
अचानक मिलन ने दूर का ठिकाना बता दिया।
किंशुकवन में केवल अकारण ही पुलकमयी
तुम ने हँसी बिखरा दी।
उस आकाश में अपने अतिरिक्त दिखाई पड़ी
साधना की समाप्ति पर, क्षण भर के लिए तुम प्रेयसी।

२

पान्थ प्रेम का यह गुरुभार, कहो
तुम्हारे अतिरिक्त कर सकता है कौन वहन ?
तुम्हारे आँगन से भीगता जाता हूँ
देखते ही खोलती हो निज द्वार तुम प्रिये।
नदी में घहरायी है बाढ़,
घाट वाली नाव बन्द है मेला निःशेष।
है केवल गाँव का शून्य निर्जन पथ
बादलों और वज्र के आवेग में आकाश की ओर प्रसारित।
इस दुर्योग में, बोलो
बनायेगा कौन घर को विश्व,

केड्-बा करबे ? तोमारइ हृदय
आकाशेर नीड़, नदीर घर।
आत्मदानेर से नील आकाशे
विराट शून्य बाँधबे के
तुमि छाड़ा बलो ? तोमारइ हृदये
थमकाइ थेमे, ताइ देखे।

३

तोमार मनेर शुभ्र शिखरे खुँजेछि बासा
नीड़-आकाश।
ए निरावलम्ब जनता-सागरे चुकेछे भाषा
रुद्धश्वास।
छिन्न ढेउयेर नीलिम छन्दे चिनेछे मन
आपन सीमा।
स्वयम्भरेर आत्मसाधना ह'ल आपन
भाँटाय ढिमा।
अमारजनीर मदिराय नेइ नीड़-आकाश
जेनेछे मन।
तोमातेइ पाइ प्राणसत्तार नीलिमाभास
ताइ आपन॥

× × ×

और विश्व को घर, तुम्हारे अतिरिक्त और कौन ?
तुहारा प्रेम ही है आकाश-नीड़
नदी बीच उभरा द्वीप।
आत्मदान के उस नीलाभ में
विराट् शून्य को तुम्हारे अतिरिक्त
बोलो बाँधेगा कौन ? अन्ततोगत्वा ठहरता हूँ
तुम्हारे ही हृदय स्थल पर—पूर्ण भिन्नता से।

३

तुम्हारे हृदय के शुभ्रशिखर में ढूँढा है स्थान
नीड़-आकाश।
इस निरालम्ब जनसागर में बहना हुआ है समाप्त
रुद्ध श्वास।
छिन्न लहरों के नील छन्द मे पहचान ली मन ने
सीमा अपनी।
अपनी ही दुर्बलता से मन्थर स्वयम्भर की
आत्मसाधना।
मन ने है जाना अमा-रजनी की मदिरा में नहीं है
नीड़-आकाश।
तुम अपने हो, इस लिए कि तुम में ही पाता हूँ
प्राणसत्ता का नीलिमाभास ॥*

× × ×

* केवल तीन पद संकलित एवं अनूदित।

ए जनतार

कत बार एल कत ना दस्यु । कत ना बार
ठगे-ठगे हूँलो आमादेर कत ग्राम उजाड़
कत बुलबुलि खेल कत धान,
कत मा गाइल बर्गीर गान,
तबु बेँचे थाके अमर प्राण
ए जनतार—
कृषाण, कुमोर, जेले, माझि, ताँति आर कामार ।

अमर देशेर माटिते मानुष अजेय प्राण,
मूढ़ मृत्युर मुखे जागे ताइ कठिन गान ।
दीर्घकालेर घाराजले जले
चेतनार पलि सानालि फसले
ए देशे बन्धु कतकाल फले ।
माटिर टान
दिके दिके ज्वले, पुड़े छारखार तानाका-सान् ।

हे बन्धु जेनो, आज जबे खोले मुक्तिद्वार,
देखो आर दरो भेदाभेद शुधु भीरुता छार ।
एइ ये प्रवीण हिन्दुस्थान
कत सभ्यता आकण्ठे पान,
असिदुर्गम स्तये प्रयाण
कत ना बार
करेछ, आज के घरेछे चेतनाहर कुठार ।।

इस जनता का

कितनी बार आये कितने डाकू। कितनी बार
ठगों ने हमारे गांवों को दिया उजाड़,
कितने बुलबुलों के दल खा गये धान,
कितनी माताओं ने गाये 'बर्गी-गीत',
फिर भी रहा जीवित यह अमर प्राण
इस जनता का—
किसान, कुम्हार, मछेरा, माझी, जुलाहा और लुहार।

इस अमर देश की मिट्टी में मनुष्य हैं अजेय प्राण,
मूढ़ मृत्यु के स्वर में जगता इसी लिए अक्षुण्ण गान।
यहाँ दीर्घकाल से बहते धाराजल पानी, और
चेतना की मिट्टी में खिलती है स्वर्ण-वर्ण फ़सल,
इस देश में, दोस्त, उगती है वह कितने अपार-स्वप्नों के बीच।
जब कि तपी धरती के आकर्षण से
अनाचार की अग्नि से लाल, भस्म कर दिया है उस ने खानाका-खानों को।

याद रखो, अय मेरे दोस्त, आज जब खुलता मुक्तिद्वार,
देशों में, लोगों में, भेदाभेद केवल भीरुता, बेकार।
यह जो प्रवीण हिन्दुस्तान
कितनी सभ्यता का किया है आकण्ठ पान,
असि-दुर्गम लक्ष्य की ओर किया है प्रयाण
पता नहीं कितनी बार
किया है प्रयाण, आज उठाया है विरोध में
उसी ने ही चेतना-खर-कुठार॥

मफस्वले

चापीरा फिरेछे घरे, शून्य क्षेते, खामारे ईंदुर,
सोनालि सूर्यास्त शेष, गोधूलिर विच्छिन्न विषाद
पाहाड़े जमाट, छोटो नदीपथे ग्रामेर वधुर
रोमाण्टिक छवि नेइ, थेमे गेछे गानेर निखाद।
पाहाड़ेर दिके उड़े शब्दमय अदृश्य बादुड़।
क्षाड्लोय ब'से एका, नामहीन प्रत्याशाविधुर।

सामने छड़ानो रात्रि, अन्तहीन अन्धकारे नील
अस्पष्ट आलोकसत्ता, अन्धकारे मरमी मूर्छना
आघाते-आघाते प्रेमे प्रच्छन्न विलासे हाने मिल,
संहत पुलके हाने नक्षत्रेर कतइ गुच्छ ना!
सामने रात्रिर नीले छेये याय विराट निखिल,
ए-विराटे निःसङ्गेर डुबे याओया बुझिवा तुच्छ ना!

निःसंग स्वार्थेर रात्रि मिशे याय बाहिर विराटे।
आकाशे-आकाशे देशे-देशान्तरे दिन-रात्रि रटे
दरिद्र व्यर्थेर ग्लानि अन्धकारे स्तिमित आभाय।
परिपूर्ण जीवनेर रक्तप्लुत विच्छिन्न निशान।
स्वप्नेरा मरिया गये दीपावली कखन निभाय—
जेगे थाके स्मितनेत्र नीलकण्ठ निर्मम ईशान॥

## मुफ़स्सल में

खेतिहर घर लौट आये खेतों से, शून्य खेतों में घूमते चूहे
स्वर्णिम सूर्यास्त हुआ समाप्त, गोधूलि का विच्छिन्न विषाद
प्रस्फुटित सघन पहाड़ पर, छोटे नदीपथ पर ग्राम-वधू की
रोमानी तसवीर पड़ती नहीं दिखाई, रुक गया है गीत-निषाद।
पहाड़ की ओर फड़फड़ाते उड़ते हैं अदृश्य चिमगादड़।
बँगले में बैठा हूँ अकेला, किसी नामहीन प्रत्याशा में डूबा।

सामने फैली हुई है रात, अन्तहीन अन्धकार में नील।
अस्पष्ट आलोक सत्ता है अन्धकार में उच्छ्वसित—करती है
गीत-वितान की गूँजती मूर्च्छना से आघात पर आघात, और
निक्षेपित करती है तारक-गुच्छ प्रच्छन्न आनन्द-विलास में मग्न !
सामने फैली नीलाभ रात्रि में विराट् निर्विघ्न हो जाता है विलीन
और निःसंगता डुबो लेती है मुझे अपनी प्रत्यक्ष विराटता में !

मेरी नि:संग स्वार्थ की रात इस बहिर्विराट् में होती विलीन।
जहाँ देश-देशान्तर के आकाश में दिन-रात फैलती
दरिद्र व्यर्थता की ग्लानि, अन्धकार स्तिमित आभा में।
परिपूर्ण जीवन का रक्त-मूर्त विच्छिन्न निशान।
मेरे हताशा-स्वप्न भय से तारक ज्योति को कर देते हैं मन्द—
जागता रहता केवल स्मितनेत्र नीलकण्ठ निर्मम ईशान॥

## भाग्नीय विमानवाहिनी—( वेनूर जन्य )

कैशोरेर धीर
एमनो छड़ानो पाखे ।
जीवनेर स्वप्नलोके
अविश्राम आनागोना तार;
अवज्ञाकठोर
मृत्युर स्वार्थेर द्विधा
जाति, वर्ण, श्रेणी—यत हिसाबीर विविध कौशले
ठग् आर वणिकेर दले
ताके तो टानेनि ।
प्राणेर उल्लासे
नाइ तो से भासे अखण्ड आकाशे,
सत्तार सुनीले तार मुक्त आनागोना ।
मृत्यु आज आत्मघाती मृत्तिका-विलासे ।
प्राण तार स्वतः उद्भासे,
मेघ ह'ते मेघान्तरे उन्मुखर यात्रा तार;
सूर्य जाने भाषा तार, सूर्य हाने गाये तार
उल्लसित लावण्येर भयशून्य सोना ।
से कि जाने, किशोर कुमार,
नव-जीवनेर आशा अङ्कुरित आकस्मिकताय
हयतो-वा अन्ध अपघाते ?
से कि जाने स्वेच्छावरे प्रेय आर श्रेय ?
मृत्युहीन चिदम्बरे से तो जाने आदिगन्त
जीवनेर अनिर्वाण गति,
से किशोर वीर !
भङ्गुर दुःखेर स्तूपे

## भारतीय विमानवाहिनी—( वेनु के लिए )

किशोर का नशा
अभी तक आँखों में है फँसा।
जीवन के स्वप्नलोक में
निरन्तर है उस का आना-जाना,
कठोर मृत्यु
अपनी स्वार्थ भरी द्विविधा लिये—
विभिन्न जाति, वर्ण, श्रेणी के सब सतर्क लोगों के विविध कौशल के बीच
नहीं खींच ले जा सकी उसे
ठग और व्यापारियों के दलों में।
प्राणोल्लास में
इसी लिए वह तैरता अखण्ड आकाश में,
अपनी सत्ता के सुनील में है उन्मुक्त उस का आना-जाना।
मृत्तिका-विलास में आज जब मृत्यु है आत्मघाती,
प्राण है उस का स्वतः उद्भासित,
मेघ से मेघान्तर तक उन्मुखर है उस की यात्रा,
जानता है केवल सूर्य उस की यात्रा की माप, फैलाता है वह शरीर पर
उल्लसित लावण्य का भयशून्य स्वर्ण।
वह किशोर कुमार, जानता है क्या,
नवजीवन की आशा अंकुरित होती है आकस्मिकता में?
अथवा, शायद अन्य-अपघात में?
वह क्या जानता है कि उस के स्वेच्छाचरण में ही प्रेय आज श्रेय है?
अपने मृत्युहीन चिदम्बर में वह जानता है
आदिगन्त जीवन की अनिर्वाण गति,
किशोर, वह वीर!
भंगुर दुख के स्तूप पर अपने हाथों से

नूतन चेतनाचैत्य रचना करे कि दुइ हाते,
विप्लवी पाखाते, सोनालि ईगल तार,
चोखे सूर्य, पाये तार कर्णफुलि मौन, इरावती
प्रतीक्षाय स्थिर ?

रचता है वह नया चैतन्य चैत्य,
पंखों में क्रान्ति, स्वर्ण सुपर्ण पर आसीन,
उस की आँखों में सूर्य, पैरों में है नदी कर्णफुलि मौन,
ईरावती बहती प्रतीक्षा में स्थिर !

सात भाइ चम्पा

चम्पा तोमार मायार अन्तनेइ
कत ना पारुल राङ्गानो राजकुमार
कत समुद्र कत नदी पार !
विराट बाङ्गला देशेर कत ना छेले
अवहेले सब सकल यन्त्रणाइ —
चम्पा कखन जागबे नयन मेले ।

चम्पा, तोमार प्रेमेइ बाङ्गला देश
कत ना शाङ्गन रजनी पोयालो बलो ।
गौरी शृंग माथा हेंट टलोमलो,
निषिद्ध देशे दीपङ्करेर शिखा
चीने ज्वले, हय मङ्गोलियार लेखा,
चम्पा, तोमाय चिनेछिल सिंहलओ ।

तोमाके खुँजेछे जानो कि रूपके नूपे
अश्वेर खुरे लाङ्गलेर फला टेने
हातुड़िर घाये, कास्तेर बाँका शाने,
भाटियाली गाने, कपिलमुनिर द्वीपे;
कलिङ्गे आर कङ्कणे गुर्जरे
चम्पा, तोमार सात भाइ गान करे ।

श्याम-कम्बोज तारा बुझि टाने दाँड़,
नीलकमलेर देशे रेखे आसे हाड़
बहु चाँद बहु श्रीमन्त सदागर,
चम्पा, तोमारइ पारुल मायार लोभे

## सात भाई चम्पा

चम्पा तुम्हारे स्नेह का अन्त नहीं,
पता नहीं कितने पाटलवर्ण राजकुमार
करते आये कितने नदी-समुद्र पार।
विराट बाड्ला देश के कितने लड़के
अवहेलित सहते यन्त्रणा सब
चम्पा जागेगी कब, कर प्रसारित नयन।

चम्पा, तुम्हारे प्रेम मे ही बाड्लादेश ने
बितायी पता नही कितनी सावन रातें।
गौरीशृग नतमस्तक चल-विचल,
निपिद्ध देश मे जलती शिखा दीपंकर की
चीन मे जलती, मंगोलिया मे फैलती;
चम्पा, तुम्हें पहचाना था लंका ने भी।

जानती हो तुम्हे ढूँढते कृपक नृप
अश्व की टापों मे, हलकी जोत में,
हथौड़ी की चोट मे, हँसिया की बाँकी धार में,
भाटियाली गीत मे, कपिलमुनि के द्वीप में,
कलिंग और कोंकण गुजरात मे
चम्पा, तुम्हारे सातों भाई गाते गीत।

श्याम-कम्बोज मे शायद वे चलाते नौका,
नीलकमल के देश मे रख आते अस्थियाँ,
बहुत से चाँद, बहुत से श्रीमन्त सौदागर
चम्पा, तुम्हारे ही पाटल स्नेह के लोभ मे

बाहिरके घर आपनके करे पर,
र्वलि हासे, आसे यवद्वीपेर साड़ ।

तोमार बाहुर निर्देश देखे क्षोभे
कत प्राण गेल, कतजना निशि डेके
अन्ध आवेगे वैतरणीते डोबे ।
चम्पा, तोमार अविनश्वर प्राण
ए कोन हिरणमायाय रेखेछ ढेके,
खुले दाओ मुख, रौद्रे ज्वलुक गान ।

कड़िर पाहाड़े चम्पा, तुमि तो नेइ,
काञ्चनमाला जाने ना तोमार खेइ;
तबुओ तोमाय खुँजे मरे सारा देश—
घोचाओ चम्पा, दुस्थ छद्मवेश,
ए माह भादरे भरा बादरेर धोये
चकिते देखाओ जनगणमने मुख—
मुक्ति ! मुक्ति ! चिनि से तीव्र सुख,
सात भाइ जागे, नन्दित देश-देश ।।

विदेश के घरों में अपने को बनाते पराया
बाली हँसता, यवद्वीप में फैलती संचेतनता।

तुम्हारी बाहु के निर्देश पर क्षोभ से
कितनों के प्राण गये, कितने ही रात की हाँक पर
अन्ध-आवेग में वैतरणी में डूब गये।
चम्पा, अविनश्वर प्राण को तुम ने
किस मृगतृष्णा से रखा है आवृत,
हटा दो आवरण धूप में जलते रहें गीत

कौड़ियों के पहाड़ में, चम्पा, तुम तो नहीं हो
कांचनमाला को तुम्हारा पता नहीं
फिर भी ढूँढती मारी-मारी फिरती सारे देश में—
चम्पा हटा दो, यह जीर्ण छद्मवेश,
इस भराभर भादों में, भरी वर्षा के अन्त में,
क्षण भर के लिए दिखाओ जनगणमन को अपना मुख।
मुक्ति, मुक्ति ! परिचित हूँ उस तीव्र सुख से,
जाग जायें, सातों भाई नन्दित हों देश-देशान्तर ॥

## মৌভোগ

জন্মে তাদের কৃপাণ শুনি কাস্তে বানায় ইস্পাতে,
কৃপাণের কও পেঁড়েছে বাজু বানায়।
যারা তাদের কঠিন পথে রাখিবাঁধা কিশোর হাতে—
রাক্ষসেরা বৃথাই রে নখ শানায়।

নীলকমলের আগে দেখি লালকমল যে জাগে,
বৈরী হাতে নিদ্রাহারা একক তরোয়াল,
লাল তিলকে ললাট রাঙা, ওপার রক্তরাগে
—কার এসেছে কাল ?

ঘোর-ডাকাতে মুখোশ পরে, রাক্ষসেরা ছাড়ে
ঘোরাই মাল, ঢাকে কালো কানায়।
মদিয়া মত রানীর শ্রান্তি কঙ্কালী পাহাড়ে
মড়ক-পূজা নরবলিতে জানায়।

এদিকে ওড়ে লালকমলের নীলকমলের হাতে
ভায়ের মিলে প্রাণের লাল নিশান।
তাদের কথা হাওয়ায়, কৃপাণ কাস্তে বানায় ইস্পাতে
কামারশালে মজুর ধরে গান ॥

## मधु भोग

जन्म से ही किसान गढ़ता हँसिया इस्पात से,
उस की बहू बनाती पहुँची और बाजूबन्द।
कठिन पथ पर चलना उन्हें पड़ता
किन्तु राखी बँधी होती किशोर कलाई में उन की
व्यर्थ ही राक्षस करते तेज नाखून।

देखता हूँ, नीलकमल से पूर्व लालकमल जाग्रत् हुआ,
थमी है जगे-हाथों एक-एक तलवार।
लाल तिलक से शोभित ललाट, उषा के रक्त-राग में,
—आ पहुँचा काल किस का ?

चोर-डाकू ओढ लेते नकाब, दानव छोड देते
सचकाया माल, कालिमा उफनने लगती
हताश हो, रानी के गण, कंकाल के शिखरों पर
देते हैं नरबलि, पूजा करते महामारी की।

इधर देखो, लालकमल, नीलकमल की भुजाओं में
जीवन की रक्त-पताका फहराने लगी,
भ्रातृभाव फैल उठा।
गूँजने लगी सर्वत्र उन की गाथा।
*किसान गढ़ता है हँसिया इस्पात से,*
मजूर गाते हैं मिल कर कलों में, कारखानों में॥

## छड़ा : लालतारा

जन्मे तोमार उठेछिल लालतारा,
बाहु तुलेछिल मृत्तिका अम्लान,
आकाशे आकाशे उन्वेथवा हेषा
कालपुरुषेरा धरेछिल एक तान।

रुद्रेर हासि प्रेमेर वह्नि उमार
तोमार बाहुते मुद्राय टलोमलो
तोमाय जाने ना एरा तो केउ कुमार!
कत राक्षसी माया ना छड़ाय बलो।

बाधाक् दाङ्गा, राङ्गाक् रक्ते माटि,
गर्दान दिक गाँये गाँये घाटे हाटे,
शहरे पाहाड़े बाँधुक ना शत घाँटि
धूमकेतु यत तारार लालेइ काटे।

आकाशे बातासे घुरुक गुप्तचर
ताइ कि पक्षीराजेर थामबे ओड़ा?
माठे बाटे घोरे बरकन्दाज शत
ताइ थमकाबे तोमार प्राणेर घोड़ा?

युग युग धरे कालेर सागर सेंचे
वीरेर रक्ते मातार अश्रुजले
जययात्राके रुखबे के छले बले
अन्ध घोराय गड़खाइ कादा येचे?

## लाल तारा

जन्म पर तुम्हारे उदित हुआ था लाल तारा
अम्लान धरती ने उठायी थी भुजा।
निरभ्र आकाश में भर गयी थी उच्चैःश्रवा की हेषाध्वनि,
सप्त कालपुरुषों ने उठायी थी तान।

रुद्र का हास, उमा के प्रेम की वह्नि,
सभी आन्दोलित हुए तुम्हारी बाहु-मुद्राओं में
वे अभी तुम से अपरिचित हैं, ओ कुमार!
चाहते हैं, फैलायें अपनी राक्षसी माया।

दंगे होने दो, माटी रँग जाये रक्त से,
देश भर में, गाँव-गाँव,
घाट-हाट उन्हें फैलाने दो मृत्यु
नगर में, पहाड़ों पर उन्हें बनाने दो शत-शत दुर्ग,
एक लाल तारा देख, नष्ट होंगे वे तमाम धूमकेतु।

आकाश में, अन्तरिक्ष में घूमते रहें गुप्तचर,
क्या रोक सकेंगे वे पक्षिराज की उड़ान!
मैदानों में, राहों में गश्त करें सैकड़ों बरकन्दाज
उस से रुक जायेगा क्या तुम्हारे प्राणों का अश्व।

दलदल से कितना हो माँगे वे कीचड़,
छलबल से जययात्रा प्रतिरुद्ध नहीं होगी।
युग-युग से कालसागर ने पथ प्रशस्त किया
—वीरों के रक्त से, माताओं के अश्रुजल से।

शुनेछि विदेशे मेते उठेछिल नदी,
राजार सेपाइ कादा दिये ताके रोखे,
मेङ्गे धाय बान, इतिहास निरवधि
टेमसेरइ मतो छूटेछे, के ताके रोखे ?

पडुक ना गुलि, उठुक ना शत कोड़ा
बाङ्लाय गाँये पाहाड़े कलकाताय,
तबुओ कुमार छूटेछे तोमार घोड़ा
तड़ित् ट्रामेर चेयेओ त्वरित पाये ।

दु चोखे तोमार धिकिधिकि लालतारा,
उत्तोलबाहु आगुनबाँधानो मुठा
देशविदेशेर राक्षस दिशाहारा
छुटेछे मरिया इल्लिदिल्लि ठूँटा ।

धूपाइ छड़ानो रक्तेर लालधारा,
गाँये माटे हाटे जन्मेर लालतारा
ज्वले ये तोमार पदक्षेपे छाटे
देशे देशे ज्वले दुरन्त पालसाटे ।

थोलेनि थोले ना तोमार घोड़ार खुर
प्राणे इस्पाते पिटानो से अभियान ।
तोमार बाहुते ताइ भीड बन्धुर
देशे दुर्जय गरजाय जयगान ॥

सुना था, विदेश में उमड़ उठी थी नदी
राजा के सिपाहियों ने रोकना चाहा कीचड़ से उसे,
तोड़ दिये बाँध, इतिहास है दुर्निवार,
सरिता को भाँति कौन उसे रोक सकता ?

गोली चले, उठें सैकड़ों कोड़े
बंगाल के गाँवों में, पहाड़ों में, कलकत्ते में
फिर भी, कुमार, निकल पड़ा है घोड़ा तुम्हारा
सरपट, बिजली की ट्राम से भी कहीं अधिक तेज़ !

तुम्हारी आँखों में दमकता लाल तारा
ऊर्ध्व भुजा, अग्नि-पूरित है तुम्हारी मुट्ठी
देश-विदेश के दानव हैं सभी चिन्तातुर
वे भाग रहे मरने से बचने को इधर-उधर।

व्यर्थ ही बहाते वे रक्त की लाल धारा
गाँव-घाट-हाट में जन्म का लाल तारा
काँप उठता है तुम्हारे पदक्षेप की आहट से,
देश-देश में दहकता वह तुम्हारे पंखों की गति में।

गिरी नहीं, गिरेगी भी नहीं, तुम्हारे घोड़े की नाल
प्राणों के इस्पात से सुदृढ़ तुम्हारा अभियान
मौत बन्धुओं के देश में तभी तो
तुम्हारी उन दुर्जय भुजाओं ने गुँजाया जय-गान ॥

## इलोरा

आकाशे तोमार मुक्ति ; ये-कैलास बेँधेछे भास्कर
तोमार उर्मिल नृत्ये, नीलिमा से-नृत्येर सङ्गिनी;
सेखाने नेइको सोना कँटिल्येर नेइ किंकिनि,
सेखाने शून्येर कोले सम्पूर्णता स्वाधीन, भास्वर ।

से-दक्षयज्ञेर नाटे स्थिति काँपे संहारे-संहारे,
राजसूय असूयार युग गत कुमारसम्भवे;
नटराज सर्वहारा नीलकण्ठ गालवाद्यरवे
पाये-पाये पृथ्वी जागे सती तोले सर्वसंहारे ।

सन्न्यासी, तोमार मुक्ति बाँधा जड़ पाथरे आकाशे,
रौद्रेजले छायातपे वर्षे-वर्षे उन्मुक्त स्वाक्षर
कठिन कण्ठिते लेखो नीलाकाशे, कालेर ईश्वर !

आमरा भास्कर, नइ, मूर्ति, मुक्ति आनि कर्मे पापे,
यन्त्रेर घर्घरे, नित्य आन्दोलने, मुष्टिभिक्षा आसे
नीलकण्ठ आमादेर मुक्ति नित्य । आमरा नश्वर ॥

## एलोरा

तुम्हारी तो मुक्ति आकाश में। निर्माण जिस कैलास का
मूर्तिशिल्पी ने किया नृत्य ऊर्मिल से तुम्हारे, नीलिमा ही संगिनी उस की,
यहाँ नहीं है स्वर्ण, न ही व्यवसाय कुटिलता पूर्ण,
यहाँ तो भास्वर है परिपूर्णता स्वाधीन शून्य की आँखों में।

दक्ष के उस यज्ञ-नाटक में काँपी है धरा-स्थित संहार की तालों पर,
राजसूय असूया का युग बीता कुमारसम्भव में
नटराज, सर्वहारा, नीलकण्ठ, ताल देते बम-बम रव से,
प्रत्येक चरणपात पर उन के जगती दुखिया धरती, देतीं सती सहारा

ओ संन्यासी, मुक्ति तुम्हारी तो बँधी है जड़-पत्थर से आकाश से
धूप में और वर्षा में, छाया में आतप में, तुम करते जाते अंकित स्वाक्षर
कठिन असिताश्म पर नीलाकाश के, हे काल-ईश्वर!

हम हैं मूर्तिशिल्पी, नहीं मूर्ति, लाते मुक्ति श्रमिक-कृषक के कर्म में,
यन्त्र की घर्घर में, नित के अपने आन्दोलन में,
हे नीलकण्ठ, मुक्ति हमारी आती भर-अंजुलि नित्य, हम तो मानव हैं नश्वर॥

जलदाओ

फाल्गुन आरम्भे तार—
एक हिसाबे अवश्य माघेइ
किंवा तारओ आगे
ओ-बछरे—या आर बछरे
बछरे-बछरे दीर्घ प्रकृतिर कर्मसूत्रे अथवा नियमे
छोटो घेरा माटिर संयमे
हावमाय मुक्तिते गाँथा सरस सजल सङ्कल्पे गम्भीर
गन्धेर आलाप तार बाजे
पापड़िते-पापड़िते तार परागेर पाखोयाजे
ओ-बछरे वर्षार सजल मिछिले
किंवा तारओ आगे बुझि पाँच बछरेर दीर्घ दूर अभियाने
प्राणेर प्रयासे आज प्रचुरता तार
ताइ आज
यखन आकाशे नामे निर्जन विषाद
अन्धकार परोयाना शिमुलेर लाले
गोलमोरेर सोनाओ पाण्डुर
शालिकेर ऐकयतान येमे याय जामरूल-बागाने
कलकातार काक आर समुद्रेर बकेर बलाका बहुदूर
तखनइ कुँड़िते लागे अधरा आवेग कोन
वसन्तबाहारे लागे सहिष्णु हृदये थरोथरो
प्रचण्ड मन्त्रणास्पन्दे एकाग्र निर्देशे
आनन्द निमेषहीन रूपान्तरे सृष्टिते आकुल

तार परे आलो ज्वालि
बन्धु किंवा बद्धेर आश्रये

## पानी दो

फाल्गुन के शुरू में—
एक तरह से माघ ही में,
या उस से भी पहले
पिछले साल—या उस से भी पहले साल
साल पर साल प्रकृति के दीर्घ कर्मसूत्र में या नियम में
घिरी हुई छोटी सी धरती के संयम में
हवा की मुक्ति में गुंथे, सरस सजल संकल्प में गम्भीर,
पंखुड़ियों में उन के पराग की पखावज पर
उन की गन्ध का आलाप बजता है।
पिछले साल की वर्षा के सजल जुलूस में
या शायद उस से भी पहले के पाँच वर्षों के दीर्घ दूर अभियान के
प्राणमय प्रयास में आज जन की प्रचुरता है
इसी लिए आज
जब आकाश पर निर्जन विषाद उतर रहा है
सेमल की लाली में अन्धकार की सूचना है
गुलमोहर का सोना भी फीका पड़ गया है
शालिक की दीर्घ तान जामुन के बाग में थम गयी है
कलकत्ते के कौए और समुद्र की बलाकाएँ बहुत दूर हैं
तभी मिट्टी का आवेग कलिया उठा है, किस
वसन्तबहार से सहिष्णु हृदय में थरथराहट मच उठी है
प्रचण्ड यन्त्रणास्पन्द से एकाग्र लक्षित,
निमेषहीन आनन्द में रूपान्तर रचने के लिए आकुल।

फिर मैं बत्ती जलाता हूँ
मित्र या किताब के सहारे

किंवा कि खबर शुनि दाङ्गार कोथाओ क्लान्त
सन्ध्यार प्रान्तरे एसे निःस्वार्थ आकाशे देखि
फुटे आछे शान्त शुचि
समयेर जड़ो करा भुल एकटि मुहूर्ते धुये
विनीत पर्थर मतो निश्चिन्त अथच दान्त
कर्मेर संविते स्तब्ध
अभ्रान्त सम्पूर्ण सत्ता
रात्रिर नक्षत्रे येन प्रकृतिस्थ अस्तित्वेर आकाशे स्वाधीन
एकराश शादा बेलफूल ।

गरमे विवर्ण ह'ल गोल्मोरेर सावेक जौलूस—
कृष्णचूड़ा चोखे आने ज्वाला
रौद्रेर कुयाशा ज्वले शरा मरा पोड़ा लेवानंमे
एखाने-ओखाने देख देशछाड़ा लोक छायाय हाँपाय
पार्केर धारेर शाने पथे-पथे गाड़िबारान्दाय
भावे ओरा कि ये भावे ! छेड़े खोंजे देश
एइखाने केउ बरिशाले केउ केउ-बा ढाकाय

गरम हाओयाय झरे नील आर बेगुनी फुरुष
कृष्णचूड़ा निर्निमेष टेने चले टेने मालावदलेर पाला
खुँजे खुँजे यमुनार स्निग्ध छाया की हिल गरमे
एखाने-ओखाने देख कत घरछाड़ा लोक छायाय हाँपाय
पार्के छाउनीते पथे म्यानसनेर बारान्दाय धानेर धम्माय
कि ये भावे घर छेड़े खोंजे बुझि देश
कोथाय ये याबे भावे हाओड़ाय ना कि से ढाकाय

आमादेर घरे-घरे आमराओ नानान मानुष
गेये चलि चुपि-चुपि आमादेर पाला
*किंवा गाइ ना आर माथा नाड़ि पोड़ा माथा गरमे नरमे*
थेके थेके हयतो-वा आमादेर केउ-केउ मरीया हाँपाय

या थक कर कहीं दंगे की खबर सुनता हूँ, और तब
सन्ध्या के प्रान्तर में आ कर निःस्वार्थ आकाश में देखता हूँ
समय की जोड़ी हुई भूलों को पलभर में धो कर
विनीत पद्म की भाँति निश्चिन्त तथापि संयमित
कर्म की चेतना से स्तब्ध
खिली हुई है शान्त शुचि
अभ्रान्त सम्पूर्ण सत्ता
रात के तारों में मानो प्रकृतिस्थ, अस्तित्व के आकाश में स्वाधीन
सफ़ेद बेलफूलों की राशि।

गरमी से गुलमोहर का पूरा जुलूस झुलस गया है—
कृष्ण चूड़ा से आँखें जलने लगती हैं
धूप का कुहासा मुरझा कर झरे झुलसे लेबर्नम में जलता है
इधर-उधर देखो गाँव छोड़ कर आये लोग छाया में हाँफते हैं
पार्क के किनारे पटियों पर रास्तों पर बने गाड़ियों के शेड के नीचे
सोचते हैं कि वे क्या सोचें! गाँव छोड़ कर आये अपना गाँव खोजते हैं
कोई यहीं, कोई बरीसाल में या कोई-कोई ढाका में।

गरम हवा में नीले और बैंगनी बुरूस झरते हैं
कृष्णचूड़ा अपलक मालाबदल का खेल खेलती चलती हैं
हिंस्र गरमी में यमुना की स्निग्ध छाया खोजते-खोजते
इधर-उधर देखो कितने बेघर लोग छाया में हाँफते हैं
पार्कों में, शेडों में, सड़कों पर, इमारतों के बरामदों में, फुटपाथ के पत्थरों पर
घर छोड़ कर आये ये लोग क्या सोचते हैं! शायद अपना गाँव खोजते हैं
शायद सोचते हैं कि अब कहाँ जायें, हावड़ा में या फिर ढाका में।

हम लोग भी तरह-तरह के जने अपने-अपने घरों में बन्द
चुपचाप अपनी कड़ियाँ गाते चलते हैं
या शायद गाते नहीं, सिर्फ़ अपने सिर हिलाते रहते हैं, गरमी-नरमी से
झुलसे अपने सिर
कभी-कभी शायद हम में से कोई-कोई इस जीवित मृत्यु की या मृत-जीवन की

जीवने मृत्युते किंवा मृत्युते जीवने भग्न व्यर्थ असहाय
कि ये भावे कर्महीन अर्थहीन अचेना स्वदेश
कोथाय ये याबे भाबे कोन देश शीतल वर्णाय

कारण देखेछे सब गोबि मरूभूते एक याश्रा कत सहास पुरुष
यात्री अभियात्री चले देखेछे तो तुषारेर देशे जयमाला
गलाय दुलिये चले विज्ञानेर मैत्रीर मरमे
मानुषेर प्रेमे वीर दग्धमेरु किंवा दीर्ण मध्य एशियाय
गमेर धानेर खेते प्राणेर आश्विन आने स्टेपे ओ तुन्द्राय
विजयी वसति आने सच्छल वसति आने उन्मुखर देश
कत घेलिङस्किन ! हाओड़ाय चाटगाँय बाँकुड़ाय चलेछे ढाकाय

हयतो-वा निरुपाय
हयतो-वा विच्छिन्नेर यन्त्रणाइ वर्तमाने इतिहास
बालिचड़ा मरा नदी जलहीन पाये पारापार
अथच वैशाखी हाओया बाङ्गलार समुद्रेर
आमेर मुकुले फल
राशि राशि बेलमल्लिकाय
बागान विह्वल आज कालेरइ बागान
तबु लुब्ध रुद्रेर मायेर
पाताझरा पाता-झरानोर क्षोभेर रागेर
तबु सेइ बीभार मरार मरिया यन्त्रणा चले
आमादेर दिनेर शिकड़े रात्रिर पल्लवे ।

यदि-वा हतुम फूल वइतुम दक्षिणेर हाओया
रइतुम निष्फलक रूपान्तरे द्रुत नित्य चाँद

किन्तु आमरा ये पृथिवीर आमरा मानुष
आमादेरइ अतीतेर स्रोते गड़ि भविष्यत्
ए-कुले ओ-कुले आमादेरइ वर्तमाने
किछुटा उद्वृत्त सत्तेओ—वृष्टि किंवा आर्तेसीय जले ।

मग्न व्यर्थता में चरम असहाय हो कर हाँफने लगते हैं।
इस कर्महीन अर्थहीन अचीन्हें स्वदेश में वे क्या सोचते हैं ?
शायद सोचते हैं कि कहाँ जायें, कहाँ है वह शीतल वर्षा का देश।

क्योंकि उन्होंने देखे हैं गोबी के रेगिस्तान में यात्रा करते हँसमुख लोग
देखे हैं तुषार-देश में चलते अपने गले में जयमाला डाले
विज्ञान की मैत्री से परिपूर्ण हृदय वाले यात्री-अभियात्री,
मानव-प्रेम के चोर जो दग्धमेरु या दीर्ण मध्यएशिया में
गेहूँ और धान के खेतों के सहारे स्टेप और तुन्द्रा में प्राणों का शरद ले आते हैं
जो विजयी बस्तियाँ लाते हैं, समृद्ध बस्तियाँ लाते हैं—और देश गा उठते हैं,
न जाने कितने चेल्युस्किन हावड़ा, चटगाँव, बाँकुड़ा या ढाका पहुँच जाते हैं।

शायद हम निरुपाय हैं
शायद विच्छिन्न जनों की यन्त्रणा ही वर्तमान का इतिहास है,
सूखे पैरों से मरी नदी की बालू रूँधते इस पार-उस पार चलते रहना
फिर भी बंगाल के समुद्र पर वैशाख की हवा चलती है
और आम के बौर फलते हैं,
बेल और मल्लिका के भार से
बाग आज विभोर है, काल का बाग।
फिर भी भीषण माघ के क्षोभ और क्रोध की
पत्तों के झरने और पत्तों को झाड़ने की
जीने और मरने की चरम यन्त्रणा चलती रहती है
अपने दिनों की जड़ों में, रातों के पत्तों में।

काश मैं फूल होता, या दक्षिण की हवा होता होता
काश मैं रूपान्तर में द्रुत और नित्य निर्निमेष चाँद होता

पर हम तो इस धरती के हैं, मनुष्य हैं
हम अपने ही अतीत के स्रोत से भविष्य गढ़ते हैं
इस पार-उस पार अपने वर्तमान के किनारों पर
कुछ बच जाने पर भी—वर्षा में आर्तसीम जल में।

कम्पिष्ठ यन्त्रणा—ना ह'ले बलब तीक्ष्ण प्रतीक्षाय
आततिर आवर्त-सेतुते धैंपाधोंपि
आमादेर उत्तराधिकार आमादेरइ अनुकृतपेर
प्रात्यहिक पदक्षेपे
आमरा कोथाइ गाँथि बुनि आर आमराइ मानि
निजे-निजे एवं सबाइ यदि माने मइ
दिइ निजे-निजे किंवा सकलेइ बेशि केउ कम
सदसत् तार निजेर सबार कम केउ बेशि

आमादेरइ इतिहास मुहूर्त-मुहूर्त गोने
तरंगित आयु तार जीवने मृत्युते
आमादेर जीविकाय जीवनयात्राय देह-मनेर विन्यासे
कर्मे अपकर्मे कर्महीनताय—किछुटा उद्‌वृत्त सत्त्वेओ
एक पात्र जल ज'मे येमन बरफ पात्रटि फाटाय

एबारे उठेछे हाओया धोंया मेइ दोला देबे चाँद
चैत्रेर सन्ध्याय हाओयाय-हाओयाय
ना कि कोनो दोलाइ देय ना से ?
पूर्णिमार चाँद बटे बाँध भेङे तबु कि से हासे
प्रकृति कि अप्राकृत मूढ़ताय
हासबे कि एकाइ निषाद ?

निर्वाक निमेषहीन सन्ध्या पूर्ण चाँदेर मायाय
हेमन्त विषाद ए कि वसन्त एनेछे ?

तबु सन्ध्या चैत्र सन्ध्या समुद्रेर वार्तावह
दग्ध दिने मृत्युर शहरे
तबुओ पूर्णिमा आसे पथे छादे प्रत्यक्ष कायाय
दुर्दिने दिनेर छाया कूट दुर्विषह
भेङे दिये अन्ध विसंवाद
उन्मादेर व्यवसाओ
चूर्ण करे गृध्नु दानविक हिंस्र कण्ठ

कर्ममयी यन्त्रणा—या फिर कहीं तीक्ष्ण प्रतीक्षा में
तनाव कि भँवरीले सेतु पर धक्कमधक्का करते
अपने कर्म और अभिनय के दैनिक पदक्षेप में ही
हमारा उत्तराधिकार है
हम खोदते हैं, गूँथते हैं, बुनते हैं, छीलते हैं
हम अपने-अपने खेत गोड़ते हैं—कोई कम, कोई ज्यादा
जिस का अच्छा-बुरा फल हम सब को मिलता है
किसी को कम किसी को ज्यादा

हमारा इतिहास एक-एक पल गिनता है
उस की लहर हमारा जीवन-मरण नापती रहती है
हमारी जीविका मे जीवन-यात्रा में देह-मन के विन्यास में
कर्म में अपकर्म में कर्महीनता में—कुछ बच जाने पर भी
जैसे किसी बरतन में जल जमे और बरतन बर्फ़ से फट जाय।

अब हवा चली है, धुआँ नहीं है, चाँद झोंटे लेने वाला है
चैती साँझ की हवा में
या कि वह कोई झोंटा नहीं लेता ?
पूनों का चाँद बाँध जरूर तोड़ता है फिर भी क्या वह हँसता है
प्रकृति पर या अप्राकृत मूढ़ता पर ?
क्या निषाद अकेला ही हँसेगा ?

पूरे चाँद की माया में निर्वाक् निमेषहीन सन्ध्या
वसन्त में यह हेमन्त का कैसा विषाद ले आयी है ?
फिर भी सन्ध्या यह चैती सन्ध्या दग्ध दिन में मृत्यु के नगर में
समुद्र का मर्मर संवाद लाती है,
फिर भी पूर्णिमा आती है सड़कों और छतों पर साकार
दिन की कराल विषैली छाया को डुबोती
अन्य विषाद को चूर-चूर करती
उन्माद के व्यवसाय को उखाड़ती
लोलुप दानवी हिंस कण्ठों को रुद्ध करती।

हयतो-वा शुनिनिको हासि
तोमार पूर्णिमा ! तबु आमि शुधु खुँजिनि विषाद
सोनालि चाँदेर एइ नील निर्विकार आलोर वन्याय
बरञ्च शुनेछि देशे-देशे लक्ष्मीमन्त सच्छल सुठाम
ग्रामे-ग्रामे शहरे-शहरे, विस्तृत शान्तिर वर्षा
देखेछि सवाइ येन भासि
दुलि येन ज्योत्स्नार समुद्रेर ढेउये-ढेउये, नदी किंवा
आलोर झर्णाय
आकाशेर समतले मृत्युओ येखाने पुत्र ओ कन्यार
सम्पूर्ण वार्धक्ये स्थिर मानविक येखाने बाँचाइ आर
बाँचानोइ स्वाभाविक ।

हयतो-वा मन्त्रणाइ सार
देखे येते हबे आज ठेके शिखे
सत्तार अक्षरे लिखे-लिखे
अत्याचारे अनाचारे उद्भ्रान्त उन्माद एइ वर्तमान
निजे-निजे एवं सबार कृतकर्म शुने येते हबे
कुरुक्षेत्रे भीष्म येन किंवा सेइ विराट प्रासादे
अज्ञातवासेर वीर बृहन्नला अर्जुनेर गान
किंवा येन फाल्गुन चैत्रेर प्रस्तरित
पाताझरा नतून पातार ओंकशिते अङ्कुरे
शिराय-शिराय शिकड़ेर प्रच्छन्न उत्सवे
अधरा अथच तीव्र प्राणेर त्वरित
अनिवार्य गतिर स्तब्धता
श्रुतिर आक्षेपस्पन्दे
कवितार छन्देर मतन
किंवा येन उत्तोलित पदक्षेपे
यखन सामने देखि सेतुर फाटले
अतलेर प्रत्याख्यान एवं आह्वान
किंवा घुमि भोहानार गान

शायद मैं तुम्हारी हँसी नहीं सुन पाया
पूर्णिमा ! फिर भी मैं ने सुनहले चाँद के इस नीले निर्विकार आलोक की
बाढ़ में सिर्फ़ विषाद नहीं खोजा है,
वरन् मैं ने गाँव-गाँव में, शहर-शहर में, देश-देश में
भाग्यवानों, धनवन्तों और सुडौल जनों की गिनती की है,
विस्तृत शान्ति की वर्षा में देखा है मानो सब तैर रहे हों
मानो सब ज्योत्स्ना के समुद्र की लहरों पर झूल रहे हों
नदी या आलोक के झरने में
समतल आकाश के नीचे जहाँ मृत्यु भी
पुत्रों और कन्याओं के सहारे सम्पूर्ण प्रौढ़ता में स्थिर और मानविक है
जहाँ जीना और जिलाना स्वाभाविक है।

शायद यन्त्रणा ही सार है
ठोकर खा कर सीख-सीख कर देखते जाना होगा
सत्ता के अक्षरों में लिख-लिख कर
अत्याचार और अनाचार से उद्‌भ्रान्त यह वर्तमान
अपने-अपने कर्मों में सुनते जाना होगा
कुरुक्षेत्र के भीष्म अथवा उस विराटनगर के महल के
अज्ञातवास में वीर बृहन्नला अर्जुन का गीत
या मानो फाल्गुन-चैत्र की तैयारी में
झरते पत्तों में, अंकुरों में, नये पत्तों की शिराओं में
जड़ों के प्रच्छन्न उत्सव में
निराधार फिर भी तीव्र प्राणों की स्तुति की
दुर्निवार यति की सी स्तब्धता
श्रुति के विराम की निस्पन्दता
कविता के छन्द की भाँति
या मानो पैर उठाने के बाद जैसे
सामने सेतु की दरार से झाँकता
अतल का प्रत्याख्यान और आह्वान दिखाई दे जाय।
या शायद मुहाने का गीत

हुगलिर निस्तरङ्ग सञ्चयी मध्याह्ने
पिछने अनेक स्मृति बहुस्रोत
रूपनारानेर
दामोदर काँसाइ हलदि रसुलपुरेर
दूरेर मातला माथामाङ्गा आरो दूरे पथार वानेर
अथच निःस्रोत मने हय एका कर्महीन
प्रतिवेशी नेइ
थाकलेओ निःसङ्ग से, कारण, सर्वदा
परधर्म भयावह भाँटाय जोयार
समुद्रेर आन्दोलन वान-डाका सन्त्रासे निःशेष
ताइ प्रतीक्षाय स्तब्ध किन्तु समुद्यत
अन्धकार प्रेक्षागृहे खरदीप्त नृत्यमञ्चे बोल छड़ावार
आगेर मुहूर्ते आभङ्गआतत
बालासरस्वती किंवा रुक्मिणी देवीर मतो—
आसन्नसम्भवा अन्तर्मुखी जननीर मतो
वैशाखीर वृष्टिर आगेर स्तब्धताय सतर्क गम्भीर—
किंवा येन बल्गा धरे तातार सओयार एकाग्र संहत
पामीरे आराले किंवा क्षिप्र कृष्ण कास्पय सागरे
तारपर लागे दोला लागे दोला
खरधार स्रोत
कल्लोल मुखर
समुद्रे-समुद्रे ओठे ताले-ताले
समुद्रे नदीते नील महासमुद्रेर कान्नाय हासिते
सागरउथ्थिता सेइ अधिष्ठात्री सुन्दरीर आविश्व आभासे
उर्मिल जोयार

एकाकार मुहूर्ते तखन घूर्णायित क्षणे साम्प्रतिक
अतीत ओ आगामीर गान
प्रात्यहिके-प्रात्यहिके

हुगली के निस्तरंग संचित मध्याह्न में,
और उस के पीछे अनेकों स्मृतियाँ, अनेकों स्रोत
रूपनारायण के
दामोदर के, काँसाई के, हल्दी के, रसूलपुर
सुदूर मातला के माथाभाङ्गा के
और उस से भी दूर पद्मा की बाढ़ के
और फिर भी यह कर्महीन निस्रोत अकेला लगता है
जिस का कोई पड़ोसी न हो
और हो भी तो निःसंग क्योंकि परधर्म
सदा भयावह होता है भाटे में ज्वार की भाँति
समुद्र का आन्दोलन उमड़ते सन्त्रास में समास हो जाता है
इसी लिए प्रतीक्षा में स्तब्ध किन्तु समुद्यत
अँधेरे प्रेक्षागृह के प्रखर दीप्त नृत्य-मंच पर बोल शुरू होने के
पहले के क्षण में स्थिर भंगिमा में
बाला सरस्वती या रुक्मिणी देवी की भाँति—
आसन्न प्रसवा अन्तर्मुखी जननी की भाँति
वैशाख की वृष्टि के पहले की स्तब्धता में सतर्क और गम्भीर—
या मानो रास थामे पामीर या अराल या शायद कृष्ण कश्यपसागर पर
एकाग्र संहत तातार सवार हो
और उस के बाद छोटे पर छोटे लगते हैं
प्रखर धार का प्रवाह
कल्लोलों में मुखरित हो कर
समुद्र-समुद्र में ताल-ताल पर उमड़ने लगता है
समुद्र में नदी में नील महासमुद्र की हँसी में रुदन में
सागरोत्थिता उस अधिष्ठात्री सुन्दरी के आविश्व आभास में
उर्मिल ज्वार।

उस एकाकार मुहूर्त में उस चूड़ायित क्षण में
अतीत और अनागत का गीत साम्प्रतिक हो कर
प्रतिदिन की दिनचर्या में

पलिते उर्वर दिके-दिके मानसे शरीरे
जीवने जीवन ।

तोमार स्रोते बुझि शेष नेइ, जोयार भाँटाय
ए-देशे ओ-देशे नित्य उर्मिल कल्लोले
पाड़ ग'डे पाड़ भेङ्गे मिछिले जाठाय
मरिया वन्यार युद्धे कखनो-वा फल्गु वा पल्वले
कखनो निभृत मौन बागानेर आत्मस्थ प्रसादे
विलाओ वेगेर आभा

आमि दूरे कखनो-वा काछे पाले-पाले कखनओ-वा हाले
तोमार स्रोते सहयात्री चलि, भोलो तुमि पाछे
ताइ चलि सर्वदाइ
यदि तुमि म्लान अवसादे
क्लान्त हओ स्रोतस्विनी आकर्मण्य दूरेर निर्झरे
जियाइ तोमाके पल्लवित छाया विछाइ हृदये

तोमातेइ बाँचि प्रिया
तोमारइ घाटेर गाछे
फोटाइ तोमारइ फूल घाटे-घाटे बागाने-बागाने ।

जल दाओ आमार शिकडे ॥

उर्वर मिट्टी की दिशा-दिशा में, मानस में शरीर में
जीवन में जीवन्त हो जाता है ।

लगता है तुम्हारे प्रवाह का कोई अन्त नहीं, तुम ज्वार-भाटे में
देश-देश में ऊर्मिल कल्लोल में
किनारे ढहाती किनारे बनाती जुलूस में अभियान में
बाढ़ के अजेय युद्ध में कभी फल्गु में कभी पल्वल में
और कभी निभृत मौन उपवन के आत्मस्थ प्रसाद में
अपने वेग को आभा मिला देती हो ।

मैं कभी दूर कभी पास कभी पाल पर कभी डाँड़ पर
तुम्हारे प्रवाह के साथ-साथ चलता हूँ कि तुम कहीं भूल न जाओ
इसी लिए निरन्तर चलता हूँ
अगर तुम म्लान अवसाद से
क्लान्त हो जाती हो अकर्मण्य दूर के निर्झर में
तो स्रोतस्विनी ! मैं तुम्हारे हृदय पर पल्लवित छाया बिछा कर
तुम्हें जिलाता हूँ ।

तुम्हीं में मैं जीता हूँ प्रिया
तुम्हारे ही घाट के वृक्ष पर
तुम्हारे ही फूल खिलाता हूँ, घाट-घाट पर बाग-बाग में ।

मेरी जड़ों में पानी दो ॥

## अन्धकारे आर

अन्धकारे आर रेखो ना भय,
आमार हाते ढाको तोमार मुख
दु-चोखे दिये दाओ दुःख सुख,
दु-बाहु घिरे गड़ो तोमार जय,
आमार ताले गाँयो तोमार लय।

असह आलो आज घृणाय दग्ध,
दूषित दिने आर नेइको रुचि,
अन्धकारइ एकमात्र शुचि
प्रेमेर नइवत घृणाय स्तब्ध
आमार हाथे ढाको तोमार मुख॥

अन्धकार से अब—

अन्धकार से मत डरो अब।
अपना मुख रख दो मेरे हाथों में;
आँखों में पी लो सुख-दुख दोनों,
बाँहों में घेर कर जीत तुम जाओ,
ताल में मेरी, लय अपनी अब बाँध दो।

असह्‌ प्रकाश दग्ध है घृणा से आज,
दूषित दिन में रही नहीं कोई रुचि।
एकमात्र अन्धकार ही तो है शुचि।
प्रेम का संगीत हुआ घृणा से स्तब्ध।
अपना मुख ढक लो मेरे हाथों से॥

## क्लान्ति नेइ

आमार स्वप्नओ अपरिसीम
आमार मने कोनो क्लान्ति नेइ,
अथच डाले-डाले शुकनो हाहाकार,
अथच माठे-माठे असाड़ हिम,
आकाशे कान्नारओ शान्ति नेइ !

जीवन उद्ग्रीव प्रतीक्षाय
प्रतीक्षा, ना एक मिथ्रसुर !
आकांक्षार नीले रेडेछे अङ्गार,
चाओयाय पाओया मेशे से भिक्षाय,
शरीरे मन मेले मुठिते दूर ।

चाइ ना तुमि बिना शान्तिओ
तोमाके चाइ ताते शान्ति नेइ ।
कृष्णचूड़ा राडे, सेओ तो हाहाकार ?
आमारइ हृदयेर कान्ति ओ ।
तोमाके जेनेछे ये शान्ति नेइ
जीवने तार आर, सेइ हीरार ॥

## नहीं है क्लान्ति

मेरे भी स्वप्न हैं सीमाहीन
मेरे मन में कोई क्लान्ति नहीं
किन्तु डाली-डाली पर शुष्क हाहाकार
जल-थल पर छाया है अवसन्न तुषार
आकाश में रुदन निरन्तर, लगातार।

जीवन प्रतीक्षा में आकुल-उदग्र
प्रतीक्षा है अथवा यह कोई मिश्र धुन ?
आकांक्षा के नीड में रंजित अंगार,
भिक्षा में ही चाह और पूर्ति का मिलन,
मन है शरीर में, ज्यों मुट्ठी में विस्तार।

शान्ति भी तुम्हारे बिना मुझे अस्वीकार
चाह यह मेरी कभी खत्म नहीं होगी
गुलमोहर की लाली! हाँ, प्रतीक्षा है वह भी।
मेरे ही हृदय की कान्ति वह।
जिस ने तुम्हे जाना हैं, उसे नहीं शान्ति,
जीवन भर नहीं कोई शान्ति, उस हीरे को॥

## यम-ओ नेय ना

तुमि तो देखेछ ताँके ? आमादेर बुड़ि ठाकुमाके ?
पेयेछेन बहु ताप, देखेछेन बहु पाप, मृत्युओ अनेक,
तबुओ अम्लान प्राण, शुभ्रकेश सौन्दर्य आरेक
मर्यादार, अनेक देखार रूप; अथच सबाके
निर्विशेष ममताय संयत उद्वेगे उपदेश,
सहोर अम्लान प्रज्ञा नेभेनि वृद्धार जरायणे,
शततार आशा दीप्त शीतेर आकाश से-नयने,
हिरण्मयी, निरुपमा, उपमा कि ? खुँजेछ स्वदेश ?

यम नाकि भय करे, यम नाकि दूरे राखे ताँके !
सात छेले सब गेछे, केउ दूर कमिशारियटे,
केउ-वा लक्ष्मीर खोंजे मदिर तराय चापा कबे
कारो नामे कालाघुषा बाजारे खाराप कथा रटे,
सबाके नियेछे यम, शुधु एकजनार गौरवे
तल्लासीरा हाना देय आजओ, घरे पाय नाको ताके,
कखनो नन्दित वन्दी सर्वदाइ देश याके डाके,
से-छेलेर मुख देखे यम-ओ नेय ना ठाकुमाके ॥

## यम भी नही बुलाता

तुम ने तो देखा है उसे ! हमारी बूढ़ी दादी को ?
पाया है बहुत ताप, झेले हैं बहुत पाप,
देखी है मृत्यु भी असंख्य बार,
फिर भी अम्लान प्राण, शुभ्रकेश : मर्यादा का एक और नया सौन्दर्य ।
अनुभव का साक्षी : सुख, फिर भी सभी के लिए
निर्विरोध ममतामय संयत उपदेश ।
धैर्यमयी अक्षय बुद्धि, अभी तक न सठियायी ।
सत्यनिष्ठा, आशा से दीप्त शरदाकाश—उस के नयन ।
हिरण्मयी, निरुपमा वह ! उपमा दें किस से ?—मातृभूमि !

यम डरता है क्या ? यम क्या दूर रखता है उसे ?
सात-सात बेटे ! सब गये ! कोई दूर कमसरियट में !
कोई लक्ष्मी की खोज में दब गया न जाने कब गद्दी के नीचे !
वह एक बदनाम था बाज़ार में, लोग कानाफूसी करते हैं !
यम ले गया उन सब को; पर एक था गौरवशाली !
आज भी तलाशी वाले बोलते हैं धावा, पर घर में नही पाते उसे !
क़ैदी, वह वन्दनीय था कभी, देश के लिए सदैव मरने को तत्पर
उसी का मुँह देख, यम को साहस नही होता कि दादी के निकट आये ॥

## उपोसी पाहाड़ेर चड़ाइपार

उपोसी पाहाडेर चड़ाइपार
एसेछि आज एइ उपत्यकाय,
पथेर लड़ायेर खेदेर शेषे
घर कि बेँधे दिले नील छायाय ?
एखाने गाछे गाछे सरस प्राण,
एखाने घरे घरे सरल गान,
एखाने मानुषेर सहज मान—
एले कि जीवनेर उपत्यकाय ?
भिखारी दिनगुलि हयेछि पार,
हाओयाय पार नील समुद्दुर,
आकाल रातगुलि करेछि शेष,
मेघेर रातगुलि, ये रौद्रेर
शरद्-ऊषा दिये करेछि जय
से रौद्रे तो नेइ मरुर भय,
ये आश्विने नेइ धानेर क्षय
आमरा सच्छल उपत्यकाय ।
पाहाड घीरे जागे स्थपति आकाशेर
मेघ ओ रौद्रेर प्रेमेर आमामेर
सतेज मुक्तिर श्याम बातासेर
गानेर नदीपाड़े उपत्यकाय
हासिर आलो भरे एइ ये देश—
कविता आमादेरइ स्वदेश एइ
उपोसी पाहाड़ेर चड़ाइपार...
भिखारी दिनगुलि ये खाने शेष
सबुज शान्तिर उपत्यकाय ॥

## उपत्यका में

भूखी पहाड़ियों के ढलानों के पार
अब हम पहुँच गये इस उपत्यका मे।
पथों के दुर्धर्ष संघर्ष की समाप्ति पर
क्या यह नील छाया निर्मित करेगी कोई घर।
यहाँ वृक्ष-वृक्ष पर प्राणों की सरसता
यहाँ घर-घर में गान है सरल,
यहाँ प्रति मनुष्य का सम्मान सहज है
क्या हम पहुँच गये हैं जीवन की उपत्यका में ?
भीख माँगने वाले दिन बीत गये
हवा के पंखों पर नील समुद्र पार कर
अकाल-रात्रियाँ अब शेष हो गयीं
मेघाच्छन्न रात्रि को चीर कर सूर्य
शरद् उषा की प्रभा रहा है बिखेर
इस आलोक में मृत्यु का नहीं कोई भय
इस आश्विन में बाढ़ करेगी न कोई क्षय
हम हैं स्वच्छन्द इस उपत्यका मे।
आकाश को थामे है पर्वत-स्थपति
मेघ और सूर्य देते आभास प्रेम का
सतेज मुक्ति है व्याप्त वातास में
गान की नदी के तट पर बसी यह उपत्यका।
हँसी का आलोक झरता जहाँ वही है यह स्वदेश
हमारा स्वदेश यह कविता ही है
भूखी पहाड़ियों के ढलानों के पार
भीख माँगने वाले दिन अवशेष हुए
हरित शान्तिमयी यह उपत्यका ॥

१

देखेछिलुम तो घोर लक्ष्मी गृहिणी,
तन्वी से श्यामा, चकित-हरिणी—यदिइ वा तोले चोख,
हातेर सोनार स्पर्श साराटा संसार,
येन वा फुलेर गन्ध छड़ाय ए-घरे ओ-घरे सबखाने
तारइ उठानेर चलेर टबे चारा।

आज देखि ताके कर्ममुखर कुलरोते,
विम्बेर एक नारी,
तन्वी से श्यामा, तबु मने हय शरीर तार
दीर्घ सुठाम स्वप्रतिष्ठ स्पष्टतर—
मेदुर दुचोख थेके-थेके खर बिजलि हाने।

के ताके तुलेछे टब थेके सोजा प्राङ्गणे,
माकि से अधरा, यौवन भेङ्गेछे पोडामाटिर ?
माथेर सब पल्लव येन पत्रनिविड़ आषाढ़े
श्याम समारोहे हाओयाय बकुलगन्धे दोले।

२

ताके चेना येन कठिन मानस-यात्रा,
किंवा येन-बा मरुभूमि घुरे जरिप,
हठात् आड़ाले देखा खेजुरेर चिहर,
हठात् देखाय टलोमलो हिमदीघि।

## आलेख्य

१

देखा था उसे घर की लक्ष्मी गृहिणी
तन्वी वह श्यामा चकित-हरिणी—जब कभी प्रसारित करती आँखें,
हाथ के सोने के स्पर्श से उज्ज्वल उस का सारा संसार,
मानो फूल की सुरभि फैलाती हर कक्ष में
उसी के आँगन में यत्न के गमले में खिला यह पौधा।

आज उसे देखता हूँ कर्ममुखर कलरोल में,
लगती वह विश्व की एक नारी,
तन्वी है यह श्यामा, फिर भी मानो शरीर उस का
दीर्घ सुगठित स्वप्रतिष्ठ से स्पष्टतर—
कोमल आँखों से रह-रह कर तोड़ा बिजली कौंधती।

किस ने उसे गमले से उठा कर धर दिया है इस खुले प्रांगण में,
अथवा है वह मुक्त, तोड़ डाला है कुटिया का बन्धन ?
माघ की लगती वह सद्य पल्लव, मानो घने पत्तों वाले आषाढ़ में
बादलों के समारोह में हवा में डोलती मौलसरी की सुवास में।

२

उसे पहचानना मानो कठिन मानस-यात्रा है,
या फिर मानो मरुभूमि में घूम-घूम कर जरीवकशी है,
अचानक ओट से दीख पड़ने वाले खजूर वृक्ष की सिहरन है,
कभी अचानक छलकता हिम सरोवर लगता है।

आकाशेर मतो ऊपर, चलेछे धुधु पाण्डुर ढेउ,
टिलाय भाङ्गाय दिगन्ते प्रान्तर,
तारइ माझे दुइ पाहाडेर रादे सतेज रङीन पलाश
फाल्गुने किवा राङ्बे !
अमर आशाय निश्चित येन रोपण करेछे केउ ।
एइ गाछे तार उपमा ।

जानि मने हय येके-थेंके कोथा पालाइ
येखाने द्वन्द्व समाहृत एक सुस्थ सुथी गाने,
जानि तबु ताते पुचबे ना एइ वास्तविकेर बालाइ ।
से तो पालाय ना, से बले समाजइ भाङ्बे ।

से बले, मनके धनुकेर मतो बाँकाबे
आर तारपरे माटिते जिष्णु खरशरे
जागाबे समार निर्झर ।
मन ? मने आछे, से बले, मानससरोवर
बहु पर्वत, तुङ्ग शिखर; से बले, प्रतिटि दिन
आमरा सबाइ घेरपा !

३
कि क'रे ये बलो कुसंस्कार ? ताके
देख यदि कोन टाट्का सकाले, सबे
स्नान सेरे भिजे
चूल मेले दिये शुरु करे तार दिन,
ताहले देखबे तोमादेरओ मने हबे,
यतइ बाँधुक ताबाय ताबिजे भये उद्वेगे आशाय
निजके एवं आपनजनके, नाना
विश्वासे आर ऐतिह्येर भाषाय,
तबु येन तार शरीरेर तनु नम्रता
हृदयेर एक दिनरात्रिर नियमित निष्ठाइ ।

आकाश की तरह ऊसर, केवल पीताभ लहरों का चलना,
टीले पर तट पर दिगन्त प्रान्तर पर
उस के बीच दो पहाड़ों की खाई में सतेज पुष्पित पलाश !
फागुन और कितना रंग लगायेगा !
अमर आशा से अवश्य किसी ने मानो किया है रोपण ।
इस वृक्ष पर अपनी उपमा ।

जानता हूँ रह-रह कर कहीं भागने की इच्छा होती है
जहाँ द्वन्द्व समाहित होता है एक स्वस्थ सुन्दर गीत में,
जानता हूँ फिर भी उस से यथार्थ का यह चक्कर होगा नहीं समाप्त ।
वह तो भागता नहीं, केवल कहता इस समाज को तोड़ूँगा ।

वह कहता मन को धनुष की तरह करूँगा बंक
और फिर जमीन पर जिष्णु के तेज बाण से
उज्जीवित करूँगा हर एक का निर्झर ।
और हृदय ? याद मुझे, करता हमेशा बात मानसरोवर की,
बहुत से पहाड़ और उत्तुंग शिखर की; वह कहता है,
हर दिन हम सब दीरपा हैं !

३

कैसे कहते हो । तुम कुसंस्कार ? उसे
यदि तुम देखो कभी सद्य भोर वेला में, बस
नहा कर भीगे बालों को
फैला कर करती शुरू अपना काम,
तो देखना, तुम्हें भी प्रतीत होगा
चाहे कितने ही तावीज़-तागे, भय, उद्वेग, आशा से,
अपने को और अपनों को बांध ले वह बन्धनों से,
गाना विश्वासों में और परम्परा की भाषा में,
फिर भी मानो उस की देह की नम्रता
हृदय की, दिन रात की नियमित निष्ठा ही है ।

प्राचीन देशेर दीर्घ जटिल विन्यासे
—येखाने बाबूर समाजे आजके मनेर प्राणेर पक्षे
दुदण्ड टँका दाय
जीविकार दाये छाड़ा—
देख देख चेये जीवनेर सेइ देशे
भिजे चूल मेले सद्य पट्टवासे
गोटा जीवनेर प्रेमे विश्वासी वाङ्गलादेशेर मेये,
करुणाय स्मित, प्रथमे कुमारी, वयसे सेवाव्रता ॥

प्राचीन देश के दीर्घ जटिल विन्यास में
—जहाँ बाबुओं के इस समाज में मन-प्राण को ले कर
टिकना एक क्षण भी दूभर है
जीविका के प्रयोजन के सिवा—
देख लो आँखों से जीवन के उस देश में
भीगे बालों को फैला कर धुले कपड़े पहन
सम्पूर्ण जीवन के प्रेम मे विश्वास रखने वाली बाङ्ला देश की लड़की,
करुणा से उजली, पहले कुमारी, उम्र होने पर सेवाव्रत धारी ॥

## सनेट

आमि तो छिलाम शून्य तेपान्तरे उद्वास्तु पाथर,
निकष पाहाड किंवा टिला, किंवा, बला याय, ढिपि,
तुमि शुरु क'रे दिले तोमार शकाब्दे शिलालिपि;
आज यदि याओ तबे मुछे याओ समस्त स्वाक्षर ।

आमि या छिलाम, एका, अविचल, पाललिक शिला,
ताइ शुधु रेखे याओ, निये याओ दीर्घ इतिहास,
यात्रे यदि याओ दूर इन्द्रपस्थ मथुरा मिथिला,
आमार आदिम सत्ता नील शून्ये फेलुक निःश्वास ।

ना हले अन्तत भाङ्गो तोमार खोदाइ सब स्मृति,
भेङे भेङे छारखार क'रे दाओ भास्कर्य-बाहार,
आमाके छड़िये जाओ इतस्तत थुष्टिर आहार,
धेये याक ढल-स्रोते, भेसे याबे वास्तु कालचिति ।

कोथाय पालाबे तुमि, तोमारइ ए स्मृतिर पाहाड़,
धूर्त अगस्त्येरओ काछे कखनो से नोयायनि घाड़ ॥

## सॉनेट

मैं था अकेला निष्प्राण ऊजड़ में एक विस्थापित शिला,
काला पहाड़, अथवा टीला, या सम्भवतया एक ढूहा
तुम आये, अंकित किया तुम ने अपना शिला लेख और किया स्थापित अपना युग,
आज यदि जाते हो तुम, तो मिटा जाना अपने स्वाक्षर का प्रत्येक चिह्न।

मैं जो था अकेला, एक अविचल, अलोढ़ शिला
केवल वही छोड़ जाना तुम, साथ ले जाना लम्बा इतिहास,
जहाँ चाहे जाओ दूर, इन्द्रप्रस्थ, मथुरा, मिथिला,
बस मेरी आदिम सत्ता शून्य नील में होती रहे उच्छ्वसित।

और कुछ नही तो तोड़ दो अपनी शिला-उत्खनित स्मृतियाँ,
नष्ट कर दो निर्मूल सारे चमत्कारी भास्कर्य
छोड दो मुझे बिखरा हुआ इधर-उधर, आहार वर्षा का,
मैं नदी के बहाव में हो जाऊँ खण्ड-खण्ड, तैर जाये मेरा आवासी सर्प।

तुम कहाँ भागोगे बच कर, तुम्हारा स्मारक तो है यही पर्वत
धूर्त अगस्त्य के सम्मुख भी उस ने कभी झुकाया नही अपना शीश॥

তাই শিল্পে

তাই শিল্পে সত্তা শুদ্ধ; তবু জানি জীবনই আকাশ,
শিল্প শুধু মেঘ, জ্যোৎস্না, মাঘী রৌদ্র, আষাঢ়ের ধারা।
শিল্প শুধু ইতিহাস, মুহূর্তের তোরণে পাহারা,
তড়িৎ মুহূর্তমাত্র, যদি বলো জীবনই অভ্যাস।

আমাদের প্রত্যহের বিড়ম্বিত দিনগুলি ঝরে
ফাল্গুন পাতার মতো, চৈত্রে কোনো রাখে না আশ্বাস;
আমাদের দুঃস্থতার গ্লানি ওড়ে ধুলার বাতাস;
পরাগ ওড়ে না কোনো সৃষ্টিময় বসন্তমর্মরে।

জীবিকার ব্যর্থতায়, তিলে তিলে নিত্য আয়ুক্ষয়ে;
দৈনন্দিন বিকারের মজ্জাগত আনন্দের ভয়ে
কোটি কোটি লোক বাঁচি, নাকি মরি শাসনে শোষণে;
তাই, থেকে থেকে খুঁজি জীবনের তন্ময় ভাষণে,
প্রেমে, সখ্যে, প্রকৃতি বা সংগঠনে,—মানুষের জয়ে,

শিল্পের চিন্ময় কর্ম জীবনের ভঙ্গুর মৃন্ময়ে।।

## इसी लिए शिल्प मे

इसी लिए शिल्प मे सत्ता शुद्ध है; फिर भी जानता हूं जीवन ही आकाश है,
शिल्प केवल बादल, ज्योत्स्ना, माघी धूप या फिर आषाढ़ की अविराम धार है,
शिल्प केवल है इतिहास, मुहूर्त के तोरण का पहरेदार;
तडित् है केवल मुहूर्त, यदि कहो जीवन ही अभ्यास है।

हमारे दैनिक जीवन के विडम्बित दिवस है झरते
फागुन के पत्तो की तरह, चैत मे नही है कोई विश्वास;
हमारे दुखी जीवन की ग्लानि उडती धूल भरी हवा मे,
पराग उडता नही किसी मृण्मय वसन्त की मर्मर ध्वनि मे।

जीवन की व्यर्थता में, तिल-तिल क्षरित होती आयु नित्य,
दैनन्दिन विकार के अन्तर्निहित आनन्द के डर से
करोड़ों लोग जीवित रहते, या मर जाते शासन या शोषण से,
इसी लिए, रह-रह कर ढूंढता हूँ जीवन के तन्मय भाषण मे
प्रेम, सख्य, प्रकृति या संगठन मे—मनुष्य की विजय,

जीवन के भंगुर मृण्मय मे शिल्प का चिन्मय कर्म ॥

## परवासी

दुइ दिके वन, माझे झिकिमिकि पथ
एँके बेँके चले प्रकृतिर ताले ताले ।
रातेर आलोय थेके थेके ज्वले चोख,
नेचे लाफ देय रचि कचि खरगोश ।

निटोल टिलार पलाशेर झोपे देखेछि
हठात पुलके वनमयूरेर कत्थक,
ताँबुर छायाय नदीर मोलायेम किनारे
मिलियेछि तार सुषमा ।

चुपि चुपि आसे नदीर किनारे, जल खाय !
शुनेछि सिन्धुमनीर हरिण-आह्वान ।
चिता चले गेल लुब्ध हिंस्र छन्दे
वन्य प्राणेर कथाकलि बेग जागिये ।

कोथाय से वन, वसतिओ के बसेनि,
शुधु प्रान्तर, शुक्नो हाओयार हाहाकार ।
जङ्गल साफ्, ग्राम मरे गेछे, शहरेर
पत्तन नेइ, मयूर मरेछे पण्ये ।

केन एइ देशे मानुष मौन असहाय ?
केन नदी गाछ पाहाड एमन गौण ?
सारादेशमय ताँबु ब'ये कत घूरबो ?
परवासी कबे निजवासभूमि गड़बे ?

## परवासी

दोनो ओर वन, झलझल करता पय बीच मे
बढता जाता आंका-बांका प्रकृति की ताल पर
चमक-चमक उठती आँखें रात्रि के आलोक मे
लाँघा करते उछल-कूद मचाते पथ को शावक-दल ।

गोल-गोल टीलो पर देखा है झुरमुट मे पलाश के
अकस्मात् हर्षित-पुलकित कत्थक वन्य-मोरों का,
तम्बू की छाया मे लघु सरिता की स्वर्ण सितारी पर
मैं ने स्वर-मेल किया है उन की सुन्दर सुषमा का ।

आते चुप-चुप जो जल पीने सरिता के कूल पर
बहुत सुने हैं सिन्धुमुनि के होते हरिण-आह्वान
वह देखो चीता जाता लुब्ध हिंस्र भाव लिये
करता उत्तेजित वन्यजीव का सब कथाकली-वेग ।

कहाँ गया वह वन अब ? बस्ती कोई बसी नही
नंगी धरती है केवल, हा-हा शून्य हवाओं की
कट गया सारा वन, ग्राम निःशेष, नगर अभी बसने को
शिल्प की शोभा वन-वन मोर सभी पण्य हुए ।

है मनुष्य क्यों इस देश मे इतना मौन-असहाय
क्यों नदी-वृक्ष-पर्वत सब बने हुए है गौण ?
कब तक रहें घूमते लादे अपने डेरे-तम्बू ?
होगा निर्मित कब परवासी का घर अपने घर मे ?

## चिरऋणी

पौंछलुम भोरेर आकाशे,
तखनओ जहानो रात्रि गाछे थामे माटिते पाथरे।

निस्तब्ध वातासे बाजे नूड़िर स्वरद आर जलेर मेतार
नानान कलिते छुँये छुँये कोमले कड़िते पाश केटे
आशावरी योगिया तोड़िते।

हाड़ने झोपेर डाके ढुके देखि एकटि झलक
शुधु दुटि चोख ज्वले, आसन्न संत्रासे स्थिर
घृणाय ओ भये निष्पलक संवृत चितार दुटि चोख।

सारा दिन जरिपेर अरण्यरोदन।
बाड़्छेय घनाय रात्रि,
तामा दिये लोहा दिये गड़ा अन्धकार,
अथच भितरे छोटे सरीसृप हाजार मंनय।

च'ले गेछे खिद्मद्गार तार दूर ग्राम्य घरे।
आमि एका ब'से आछि परिश्रान्त
घूमेर नदीर यात्री कण्टकित अरण्येर नाना नैशस्वरे।

आर थेके थेके मुहुर्तेर अवश असाड़ स्तब्धतार अतल सागरे
डुबे याइ आर भेसे उठि, ताकाइ दुयारे खिल किना।

यखन झिंझिर वीणा माझरातेर मैहारो रागिनी
धरे धरे प्राय,

## चिरऋणी

भोर की वेला थी जब पहुँचा,
अलस पड़ी थी ढलती रात घास पेड़ मिट्टी और शिलाओं पर।

निस्तब्ध हवा में बजती थी कंकड़ियों की सरोद जल-सितार की संगत में
मनमानी तानों के टुकड़े भरती कोमल तीव्र स्वरों को छूती सी
असावरी तोड़ी और जोगिया के।

सहसा खड़का कुछ झाड़ी में दहिने—मात्र झलक ही देखी
दो आँखें थी झलझल जलतीं आसन्न त्रास से हुई स्थिर
थी निष्पलक घृणा और भय से आतत वे आँखें दो चीते की।

दिन तो सारा हुआ जरीब-फ़ीते में अरण्यरोदन।
बँगले लौटा तब घना रही थी रात,
ताँबा लोहा मिश्रित था वह अन्धकार,
फिर भी रेंग रहे थे भीतर शत-शत सरीसृप संशय के।

परिचारक जा चुका था कब का दूर गाँव के अपने घर।
मैं अकेला हूँ, बैठा हूँ क्लान्त परिश्रान्त
निद्रा नदी का यात्री होता कण्टकित वन के नाना नैशस्वरों से।

रह-रह कर जा रहता क्षण भर की तन्द्रिल निश्चलता के सागर में
डुबक डूब उतरा आता फिर देख उठता सिटकिनी बन्द द्वार की ओर।

जिस समय झिल्लिका वीणा पर मध्यरात्रि की बैहारी रागिनी
बस छेड़ने को ही थी,

अन्तरङ्ग एक डाके गरादेर फाँके देखि
आश्चर्य घनिष्ठ एकटि हरिण आर एकटि हरिणी
काचे नाक घेंषे आर मानविक चोख मेले देय
उद्वास्तु निर्भरे उपहारे।

जीव जगतेर काछे सेइ थेके आमि चिरऋणी॥

कि सुन पड़ा सहसा परिचित स्वर, देखा फाँक से जँगले की
एक हरिण एक हरिणी अत्यन्त घनिष्ठ भाव से
घिसते काँच पर नाक बड़ी मानविकता से आँखों में मेरी आँखें दिये
लिये सहानुभूति का उपहार इस अगृही के लिए।

उस दिन से हूँ आज तक जीवजगत् का चिरऋणी॥